चूंकि परीक्षार्थी परीक्षा के लिए समुचित रूप से तैयार न होने के कारण भयभीत हैं कि उनका साल जाया हो जायेगा, इसीलिए विद्यालयों में हर प्रकार के काण्ड होते हैं। नकल, सिफारिश, परचों की चोरी, इन्विजिलेटरों को धमकियां, नर्वस, डिप्रेशन इत्यादि। यदि परीक्षार्थी को यह मालूम हो जाये कि वह जिस विषय में जैसी योग्यता प्रदर्शन करेंगे उसके अनुसार उनका अंकन किया जायेगा और सनद दी जायेगी और यदि वे अगले सेमेस्टर मे अर्थात् ३ या ६ मास बाद किसी भी विषय में अपनी योग्यता बढ़ाकर अपना दोबारा, तिबारा अथवा चौबारा मूल्यांकन करवाना चाहें तो उसमें भी कोई रुकावट नहीं होगी तो अधिकांश विद्यार्थी स्थिर मन से परीक्षा देंगे और साल जाया होने की घबराहट के अधीन हो जो काण्ड करते हैं उनसे शायद बाज आ जायेंगे।

प्रस्ताव सीधा सादा है। किसी भी परीक्षा को लीजिये। मान लीजिये उसमें ६ विषय हैं। जब हर विषय का जुदा-जुदा मूल्यांकन होगा तो किसी में परीक्षार्थी 'क', ग्रेड लेगा किसी में 'ख', किसी में 'ग' अथवा 'घ'। हर विषय में उसकी जुदा-जुदा ग्रेडिंग हो जायेगी। ओवराल ग्रेडिंग देने की आवश्यकता नहीं है। जिन विषयों में उसका 'क' ग्रेड नहीं आया उनमें यदि वह चाहे तो जब भी अपनी तैयारी मुकम्मल समझे दोबारा परीक्षा देकर अपना ग्रेड इम्प्रूव कर सकता है। एम्प्लायर चाहे तो वह भर्ती के समय प्रार्थियों की अपनी ओर से परीक्षा ले ले, चाहे तो वह उनके विश्वविद्यालय से प्राप्त ग्रेडों को स्वीकार करके उसे जिस योग्यता के व्यक्ति चाहिये उनकी भर्ती कर ले।

डिग्रियों और शिक्षा के पाठ्यक्रम के बारे में मुझे श्री बी० वी० जॉन की अध्यक्षता में चल रहे वोकेशनल कॉलेज का सिलेबस बहुत पसंद आया। उन्होंने बी० ए० की ही डिग्रियों में टूरिज्म अथवा बिजनेस मैनेजमेंट के कोर्स का भी समावेश कर दिया है। करते वह भी साधारण बी० ए० की शिक्षा का प्रबन्ध ही हैं परन्तु यह विशेष विषय भी उनके सिलेबस में हैं और वहां से निकले हुये विद्यार्थी कतिपय व्यावहारिक विषयों में भी पर्याप्त ज्ञान रखते हैं, जिससे कि उनकी एम्प्लायबिलिटी बढ़ जाती है और आज के प्रतियोगिता के युग में वे बेपेंदे के लट्टू की तरह लौटते-डोलते नहीं रहते।

इस दिशा में एक और जरूरी कदम भी उठाना होगा। वह है नौकरियों को डिग्रियों से डि-लिंक करना। जब तक नौकरियां डिग्रियों से जुड़ी रहती है तब तक डिग्रियां प्राप्त करने की आकांक्षा स्वभावत: बनी रहेगी और डिग्रियां प्राप्त करने के लिये नौकरियाँ चाहने वाले हर प्रकार के प्रयत्न करेंगे। कई नौकरियां ऐसी है जिनके लिए डिग्रिया प्राप्त करना इतना आवश्यक नहीं जितना कि विशेष गुण अथवा स्किल प्राप्त करना। इसलिए जब ऐसी नौकरियों का सम्बन्ध डिग्रियों से टूट जाता है तो येन-केन प्रकारेण डिग्रियां प्राप्त करने का प्रयास ही समाप्त हो जाता है और इससे भी नवयुवकों के आचरण पर अच्छा ही प्रभाव पड़ता है।

अन्ततोगत्वा हमें यह भी भली प्रकार समझना चाहिये कि हम बड़े लोग बच्चों को जिस प्रकार का नेतृत्व प्रदान करेंगे उसी प्रकार के गुण वे ग्रहण करेंगे। स्वामी दयानन्द की राय तो इस विषय में स्पष्ट थी। उन्होंने बार-बार कहा कि

बच्चों की आदतें अच्छी हों, उनका आचरण अच्छा हो यह सबसे जरूरी है। आचरण पहिले और फिर ज्ञान। यदि ज्ञानवान् पुरुष का आचरण ठीक नहीं है तो उस ज्ञान से किसी को क्या लाभ? समाज को क्या लाभ ? अत. हम बड़ों को बच्चों के सामने ठीक उदाहरण प्रस्तुत करने होंगे बच्चे स्वभावतः नकलची होते हैं। यदि हम उद्यम करेंगे, परिश्रम करेंगे तो वे भी उद्यमी और परिश्रमी होंगे। यदि हम पुरुषार्थ से घबरायेंगे तो वे भी कायर होंगे। इसमें क्या कोई संदेह है कि कार्य उद्यम से ही सिद्ध होते हैं मनोरथ से नहीं ? सोये हुये शेर के मुख में मृग स्वतः प्रवेश नहीं कर जाते। सिंह को भी भागना, दौड़ना, झपटना पड़ता है तब कहीं जाकर भोजन प्राप्त होता है।

हां, यह आवश्यक है कि उद्यम की दिशा तामसी नहीं होनी चाहिये, सात्विक होनी चाहिये। ऋषि दयानन्द का कथन स्पष्ट है कि सर्वानन्द धर्माचरण के प्रताप से ही प्राप्त होता है।

---

# कवीन्द्र रवीन्द्र की याचना

अनु० श्री बलभद्र कुमार 'भारती'

हे पिता, मेरा देश स्वतंत्रता के ऐसे स्वर्ग में जाग उठे।
जहां, चित्त भय शून्य हो,
जहां सिर ऊंचा रहे,
जहां, ज्ञान मुक्त हो,
जहां, वसुन्धरा तंग घरेलू दीवारों से
खण्डित न हुई हो,
जहां, वाक्य
हृदय की गहराई से निकलें,
जहां अथक प्रयास
देश विदेश एवं हर दिशा में
कर्मधारा को लेकर चरितार्थ हों,
जहां, विचारों की निर्मल सरिता
तुच्छ आचारों की मरुस्थली की
शुष्क बालू में राह न खो जाये,
जहां पौरुष का विनाश नहीं हुआ
ऐसे स्वर्ग में, हे पिता,
भारत को जागृत कर।

# स्मृति-चिन्तन

दिनेश्वरनाथ त्रिपाठी, साहित्यालंकार, एम. ए.

आज वसन्ती मधुवेला में।
किसकी याद सताती।
किसे याद कर उत्फुल्लित है,
आज देश की छाती ॥१॥

किसकी पावन त्याग तपस्या
से यह देश हरा है।
किसका यह उत्सर्ग देश की,
धरती पर बिखरा है ॥२॥

मस्त पवन किसकी गाथा का,
गाता गीत प्रबल है।
किसकी मधुर प्रेरणा से,
जागृत जीवन शतदल है ॥३॥

नही मात्र वह रावी का सुत,
जीवन का अभिमानी।
भारत माँ का पुत्र अलौकिक,
था सर्वस वलिदानी ॥४॥

सिंह, शेरनी का शावक था,
भगत, भाव का पूरा।
निश्चय का दृढ़व्रती, न छोड़ा-
कोई काम अधूरा ॥५॥

किया प्राण का दान, दिया-शुचि
मान राष्ट्र जीवन में।
यशः काम से युग-युग चित्रित-
है मानव के मन में ॥६॥

महातपस्वी, युग स्रष्टा को,
अर्पित स्नेह - सुमन है।
भाव प्रवण इस सरस हृदय का
बार-बार प्रणमन है ॥७॥

गतांक से आगे–

# गुरुकुल कांगड़ी–संक्षिप्त परिचय

श्री डॉ० गंगाराम, कुलसचिव गुरुकुल कांगड़ी, हरिद्वार ।

दो वर्ष के बाद भारत के वायसराय तथा गवर्नर जनरल लार्ड चेम्सफोर्ड भी गुरुकुल पधारे और इस अद्वितीय संस्था का अवलोकन कर अत्यन्त प्रभावित हुए। ब्रह्मचारियों के स्वास्थ्य और सुदृढ़ शरीर की वायसराय महोदय ने बहुत प्रशंसा की और इस संस्था के सम्बन्ध में अपनी हितैषिता प्रकट की ।

**गुरुकुल द्वारा सहायता कार्य**

जब कभी धर्म, जाति व देश के लिए किसी सेवा अथवा त्याग की आवश्यकता हुई, गुरुकुल सबसे आगे रहा । सन् १९०७ के व्यापक दुर्भिक्ष सन् १९०८ के दक्षिण हैदराबाद के जल-विप्लव और सन् १९११ के गुजरात दुर्भिक्ष के अवसर पर गुरुकुल के ब्रह्मचारियों ने अपने भोजन में कमी करके पीड़ितों की सहायता के लिए दान दिया । दक्षिण अफ्रीका में भारतीयों के साथ दासों का सा व्यवहार होता था, जिसके विरूद्ध महात्मा गांधी जी ने सत्याग्रह-संग्राम के लिए सहायता की अपील की । तब भी गुरुकुल के विद्यार्थियों ने अपना घी-दूध छोड़ कर और मजदूरी करके इस फण्ड में सहायता दी । उन दिनों हरिद्वार के ऊपर गंगा का एक बड़ा बांध बनाया जा रहा था, जो दूधिया बांध के नाम से प्रसिद्ध है । गुरुकुल के विद्यार्थी वहां साधारण मजदूरों की तरह टोकरी ढोकर मजदूरी प्राप्त करते थे, और उसे दक्षिण अफ्रीका के सत्याग्रहियों के लिए भेजते थे । महात्मा गांधी गुरुकुल के ब्रह्मचारियों की इस भावना और त्याग से बड़े प्रभावित हुए । यही कारण था कि जब वे अपने सत्याग्रही आश्रम के विद्यार्थियों के साथ भारत आये तो अहमदाबाद में पृथक आश्रम खुलवाने तक अपने विद्यार्थियों के लिए सर्वोत्तम स्थान उन्होंने गुरुकुल को ही समझा और उनके विद्यार्थी कई मास तक गुरुकुल में रहे । गुरुकुल के विद्यार्थी राष्ट्रीय पुनरूज्जीवन और सेवा के जिस वातावरण में रहते थे, उसमें इस भावना का उत्पन्न होना स्वाभाविक ही था ।

**विश्वविद्यालय की स्थापना**

गुरुकुल के इतिहास में सन् १९२१ का बड़ा महत्व है । शिक्षा सम्बन्धी क्षमता को बढ़ाने के लिए यह आवश्यक समझा गया कि वर्तमान गुरुकुल को ऐसे विश्वविद्यालय के रूप में परिणित किया जाय, जिससे भिन्न विषयों में उच्च शिक्षा दी जा सके। निश्चय हुआ कि इस विश्वविद्यालय के साथ निम्नलिखित महाविद्यालय संबंधित हों–

(क) वेद महाविद्यालय
(ख) कला महाविद्यालय
(ग) आयुर्वेद महाविद्यालय
(घ) कृषि महाविद्यालय

इनमें प्रथम तीन महाविद्यालय तो सुचारु रूप से अब भी चल रहे हैं पर कृषि महाविद्यालय की स्थापना न होकर सन् १९५५ में कृषि विद्यालय की स्थापना हुई । यह विद्यालय १९७१ तक चलता रहा पर प्रतिकूल परिस्थितियों के कारण यह आगे नहीं चल सका । अब पुनः चालू करने पर वर्तमान सभा विचार कर रही है । आर्य प्रतिनिधि सभा का यह भी विचार था कि एक शिल्प महाविद्यालय खोला जाये । पर यह स्वप्न अभी तक साकार नहीं हो सका ।

सन् १९२१ ई० में स्वामी श्रद्धानन्द जी के गुरुकुल छोड़कर चले जाने पर पं० विश्वम्भरनाथ जी गुरुकुल के मुख्याधिष्ठाता नियुक्त हुए। पं० जी आर्य समाज के पुराने कार्यकर्त्ता थे। आर्य समाज के वीतराग संन्यासी स्वामी सत्यानन्द जी आचार्य नियुक्त हुए और शिक्षा संबंधी कार्य उपाचार्य के रूप में प्रो० रामदेव जी के हाथ में रहा। सन् १९२४ में स्वामी सत्यानन्द जी के त्याग पत्र दे देने पर प्रो० रामदेव जी आचार्य बने और उपाचार्य का कार्य पं० विश्वनाथ जी विद्यालंकार के हाथ में आया।

**कन्या गुरुकुल व अन्य शाखा नई गुरुकुल**

इस काल में गुरुकुल की अनेक नयी शखाएं खुली। सन् १९२३ में दीपावली के दिन देहली नगर के दरियागंज मुहल्ले में एक बड़ी सी कोठी किराये पर लेकर कन्या गुरुकुल की स्थापना की गई। सन् १९२१ में स्वामी श्रद्धानन्द जी ने गुरुकुल कांगड़ी के वार्षिकोत्सव के अवसर यह घोषणा की थी, कि दिल्ली निवासी सेठ रघुमल जी कन्या गुरुकुल के लिए एक लाख रुपया दान देने को उद्यत हैं। इससे पूर्व सन् १९१२ में सेठ रघुमल जी गुरुकुल की शाखा खोलने के लिए एक लाख का दान दे चुके थे और इस दान से देहली के समीप गुरुकुल की एक शाखा खोली जा चुकी थी। अब उन्होंने ही कन्या गुरुकुल की स्थापना के लिए आर्य प्रतिनिधि सभा को प्रोत्साहित किया। गुरुकुल कांगड़ी की स्थापना के समय से ही कन्याओं के लिए पृथक गुरुकुल खोलने का विचार आता था। महात्मा मुन्शीराम जी देर से इसके लिए आन्दोलन कर रहे थे।

दिल्ली नगर में कन्या गुरुकुल के लिए स्थान उपयुक्त नहीं था। अतः सन् १९२० में देहरादून में राजपुर रोड पर दो बड़ी कोठियां कन्या गुरुकुल के लिए क्रय की गईं। इन कोठियों के साथ पर्याप्त जमीन थी। धीरे-धीरे इनमें नई ईमारत बनाई गई। इस समय देहरादून में कन्या गुरुकुल की भूसम्पत्ति कईलाख कीमत की है, और यह संस्था बहुत उन्नति कर रही है।

गुरुकुल कांगड़ी की स्थापना आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब द्वारा हुई थी। देश के अन्य प्रान्तों, संयुक्तप्रात, बिहार' बगाल आदि मे भी आर्य प्रतिनिधि सभाएं विद्यमान थी। इन सभाओं ने भी गुरुकुल खोलना आरम्भ किया। गुजरात प्रान्त-निवासियों की चिरकाल से इच्छा थी, कि गुरुकुल कांगड़ी की एक शाखा उनके प्रान्त में भी खोली जावे। श्री ईश्वरदत्त विद्यालंकार, श्री दयाल जी लल्लू भाई और झीणा भाई देवा भाई के अथक परिश्रम से सन् १९२३ में गुरुकुल के लिए २५ हजार रूपये नकद जमा हुए और गुजरात में गुरुकुल सभा का निर्माण हुआ। सूरत जिले की बादौली तहसील में पूर्णा नदी के सुरम्य तट पर १८ फरवरी सन् १९२४ को गुरुकुल की एक शाखा स्थापित की गई। सूपा ग्राम के निकट होने के कारण इसका नाम गुरूकुल सूपा रखा गया। गुरूकुल की आधारशिला श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज के कर कमलों द्वारा रखी गई थी। गुरूकुल सूपा की उन्नति बड़ी तेजी से हुई।

सन् १९२४ में हरियाणा प्रान्त में झज्जर नामक स्थान पर गुरूकुल की स्थापना हुई। इसकी स्थापना में महाशय विश्वम्भरनाथ जी, स्वामी परमानन्द जी और स्वामी ब्रह्मानन्द जी ने बड़ा पुरुषार्थ किया।

सन् १९२४ में गुरूकुल कांगड़ी की एक शाखा भंटिडा में खुली। इसकी आधार शिला

स्वामी श्रद्धानन्द जी द्वारा रखी गई । संयुक्त-प्रान्त में गुरुकुल की वृन्दावन, बगाल, और बिहार की प्रतिनिधि सभाओं ने गुरुकुल वैद्यनाथ धाम, मध्यप्रदेश मे होशगाबाद बम्बई मे शान्ताक्रुज आदि स्थानो पर नये गुरुकुल खुले । इस प्रकार गुरुकुल की नयी शाखा सन् १९२३-२४ मे स्थापित हुई । गुरुकुल के विस्तार की दृष्टि से ये वर्ष बड़े महत्व के है ।

**गंगा की बाढ़ तथा गुरुकुल का पुर्ननिमाण**

सन् १९२४ मे जहा गुरुकुल का इतना विस्तार हुआ- वहां गुरुकुल पर सबसे बड़ी विपत्ति भी आई । गुरुकुल गंगा के तट पर स्थित था। सितम्बर १९२४ मे असाधारण दर्षा के कारण गंगा मे भयकर बाढ़ आई और गुरुकुल की बहुत सी इमारतें नष्ट हो गयी । इस भयकर बाढ़ के कारण गुरुकुल के स्थान परिवर्तन का प्रश्न बहुत आवश्यक हो गया और गंगा की नहर के साथ गुरकुल के लिए नयी भूमि खरीदी गई । अब इस भूमि और इन पर बने भवनों की लागत ३ करोड़ के लगभग है ।

**रजत जयंती**

गुरुकुल को स्थापित हुए २५ वर्ष हो गये थे । अतः इस वर्ष का वार्षिकोत्सव रजतजयन्ती ( सिलवर जुबली ) के रूप मे बड़ी धूमधाम के साथ मनाया गया । इसमे ५० हजार से आधिक यात्री विविध प्रान्तो से सम्मिलित हुए। इनमें महात्मा गांधी, पं० मदन मोहन मालवीय, श्री निवास आयंगर, बाबू राजेन्द्र प्रसाद जी, सेठ जमना लाल बजाज, डा० मुन्जे और श्री शकरबैंकर के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं । इनके अतिरिक्त प्रिंसिपल ध्रुव साधुवर वास्वानी, डा० अविनाशचन्द्र दास, श्री पीयूष कान्ति घोष आदि अनेक प्रसिद्ध लेखक भी जयन्ती महोत्सव में पधारे थे । आर्य समाज के तो प्रायः सभी नेता, वीतराग सन्यासी और विद्वान् इस अवसर परउपस्थित थे । गुरुकुल के २५ सालों के उत्सव में यह पहला ही उत्सव था, जब इस संस्था के सस्थापक श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज उपस्थित नही थे । जयन्ती महोत्सव के लगभग ३ मास पूर्व २३ दिसम्बर १९२५ को दिल्ली मे उनका बलिदान हो चुका था । इस बलिदान के कारण जयन्ती समारोह के आनन्द पूर्ण समारोह मे एक गंभीर वेदना सी मिली हुई थी । जयन्ती महोत्सव बड़ी सफलता के साथ संपन्न हुआ । इस अवसर पर १५३०००रू० नकद प्राप्त हुए और १३०००रू० के दान की प्रतिज्ञा हुई । इन प्रतिज्ञाओं का प्रायः सारा धन पीछे प्राप्त हो गया था ।

**सत्याग्रह आन्दोलन और गुरकुल**

सन् १९३० मे महात्मा गांधी के नेतृत्व में सत्याग्रह सग्राम का प्रारम्भ हुआ । सारे भारत मे एक आग सी धधक उठी । हजारों की संख्या मे देशभक्त लोग सत्याग्रह आन्दोलन में, कैद होने लगे । गुरुकुल के विद्यार्थी भी ऐसे समय मे शान्त नहीं रह सकते थे । अनेक विद्यार्थी, उपाध्याय, तथा स्नातक सत्याग्रह सग्राम में कूद पड़े तथा जेलो में गये । इसी प्रसंग में ब्र० सर्वमित्र १ तथा उनके साथी श्री ब्र० सत्य भूषण देहातो में काम करते हुए रोगी हुए और स्वर्ग सिधार गए । विपत्तियो और प्रचण्ड महामारी की परवाह न कर जिस ढंग से इन ब्रह्मचारियों ने अपने प्राणों को मातृभूमि के लिए उत्सर्ग कर दिया- उसे हम बलिदान कहें तो अनुचित न होगा । सन् १९३२ में आचार्य रामदेव जी भी सत्याग्रह करते हुए कारागार में बन्द हो गये ।

ब्र० सर्वमित्र की स्मृति मे टी० एन० छात्रावास के एक कमरे में उनके नाम का पत्थर भी लगा है ।
सम्पादक

**गुरुकुल—सन् १६३४ से १६४१ ई० तक**

प्रबन्ध के लिए जो उप-समिति बनी थी वह पूरा एक वर्ष भी कार्य न कर सकी और सन् १६३४ के अन्तिम दिनों में गुरुकुल का संचालन श्री पं० चमूपति जी के हाथों में आया। वे आर्य समाज के प्रसिद्ध विद्वान् और प्रचारक थे। पहले वे गुरुकुल में आर्य सिद्धान्त के उपाध्याय नियुक्त होकर आये थे और वैदिक मैगज़ीन के सम्पादन में भी आचार्य रामदेव जी की सहायता करते थे। आचार्य रामदेव जी के चले जाने पर गुरुकुल के संचालन का कार्य उनके सुपुर्द किया गया और उन्होंने बड़ी योग्यता से इस कार्य को निभाया।

इन वर्षों में भी गुरुकुल ने खूब उन्नति की। हिन्दी विश्वविद्यालय काशी में प्रति वर्ष हिन्दी और संस्कृत में वाद-विवाद होते थे। सन् १६३१ से १६३४ ई० तक गुरुकुल के विद्यार्थी इन अन्तरविश्वविद्यालीय वाद-विवादों में निरन्तर विजयी होते रहे। केवल बनारस में ही नहीं अपितु मेरठ, इलाहाबाद दिल्ली आदि कई शिक्षा-केन्द्रों में भी इस प्रकार के वाद-विवादों में गुरुकुल के विद्यार्थी विजयोपहार जीतकर लाते रहे।

सन् १५३५ की प्रतिनिधि सभा के अधिवेशन में गुरुकुल के लिए प्रथम विद्यासभा स्थापित कर ली गई। गुरुकुल के इतिहास में यह बात बहुत महत्व की हुई। सन् १६३५ के अप्रैल मास में पं० चमूपति जी के गुरुकुल से त्यागपत्र देकर चले जाने पर नव-निर्मित विद्यासभा ने उनके स्थान पर पं० सत्यव्रत जी सिद्धान्तलंकार को मुख्याधिष्ठाता और पं० देवशर्मा विद्यालंकार को आचार्य पद पर नियुक्त किया। पं० सत्यव्रत जी गुरुकुल के सुयोग्य स्नातक हैं और सन् १६०३ में गुरुकुल में कार्य कर रहे थे। अनेक वर्षों तक वे गुरुकुल के प्रस्तोता (रजिस्ट्रार) रह चुके थे। अतः शिक्षा विषयक प्रबन्ध में प्रारम्भ से उनका हाथ था। अच्छे वक्ता और लेखक होने के कारण न केवल आर्य समाज-क्षेत्र में अपितु बाहर भी ख्याति थी। पं देवशर्मा जी गुरुकुल के स्नातक थे और वैदिक विद्वत्ता, त्याग, तपस्या, देश सेवा, योग-साधना आदि गुणों के कारण उनकी सर्वत्र प्रसिद्धि थी।

पं० सत्यव्रत जी ने गुरुकुल की उन्नति के लिए विशेष उद्योग किया। वे इस प्रयत्न में थे कि आर्थिक दृष्टि से गुरुकुल को स्वावलम्बी बनाया जाय और खर्च चलाने के लिए केवल चन्दे पर आश्रित रहने की आवश्यकता न रहे। गुरुकुल में आयुर्वेदिक फार्मेसी कई सालों से स्थापित थी। साथ ही पुस्तक प्रकाशन विभाग और प्रेस भी विद्यमान थे। रसायन-विभाग के प्राध्यापक श्री फकीरचन्द्र जी वेहन को व्यावसायिक-रसायन का क्रियात्मक अनुभाव था और वे स्याही, फिनाइल, साबुन आदि तैयार करने के लिए सदा उपयुक्त रहते थे। पं० सत्यव्रत जी ने यह अनुभव किया कि यदि इन विभागों पर भलीभांति ध्यान देकर उन्हें उन्नत किया जाये तो गुरुकुल आर्थिक चिन्ताओं से मुक्त हो सकता है। इसलिए उन्होंने व्यवसाय पटल का गठन किया और आयुर्वेदिक फार्मेसी आदि के विकास में विशेष दिलचस्पी लेनी शुरू की। परिणाम यह हुआ कि गुरुकुल के इस विभाग ने बहुत उन्नति की और कुछ ही समय में गुरुकुल को अच्छी धन राशि प्राप्त होने लगी।

प्रेस की उन्नति और पुस्तकों के प्रकाशन पर भी इस समय विशेष ध्यान दिया गया।

(क्रमशः)

# आर्यभट को अर्घ्यः

## गुरुकुल की वैज्ञानिक पाठ्य पुस्तकें

प्रो० हरिदत्त जी विद्यालंकार

४९९ ई० में अपना सुप्रसिद्ध ज्योतिष विषयक ग्रन्थ 'आर्यभटीयम्' लिखने वाले आर्यभट की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि उन्होंने अपने से पहले के न केवल समस्त भारतीय ज्ञान को, अपितु यूनानियों (यवनों) के ज्योतिष के ज्ञान समुद्र का मन्थन करके, उनके सत्य एवं उत्कृष्ट अंशों को लेते हुए अपनी कृति का निर्माण किया। इसीलिए डाँ० आ० स० अल्तेकर ने उन्हें "प्राचीन भारत का पहला ज्ञात ऐतिहासिक ज्योतिषी" बताया है। उनकी रचना प्राचीन भारत में बड़ी लोकप्रिय हुई। इसकी बड़ी खूबी उस समय के ज्योतिष विषयक विज्ञान को सरल, प्रवाहमय एवं सरस संस्कृत भाषा में प्रस्तुत करना था। इसी प्रकार का एक अतीव महत्वपूर्ण कार्य इस शताब्दी के आरम्भ में गुरुकुल काँगड़ी द्वारा हिन्दी में पहली वैज्ञानिक पाठ्य पुस्तकों का निर्माण तथा प्रकाशन था। इस कार्य का श्रीगणेश अमर हुतात्मा स्वामी श्रद्धानन्द जी की प्रबल प्रेरणा से हुआ और गुरुकुल में श्री गोवर्धन जी ने भौतिकी और रसायन शास्त्र पर पहली शालोपयोगी पाठ्य पुस्तकें लिखीं; ये क्रमश: सन् १९०९ और १० में प्रकाशित हुईं। इन पुस्तकों का महत्व उस समय भारत में वैज्ञानिक लेखन के प्रयत्नों की पृष्ठभूमि में भली-भांति समझा जा सकता है।

१९वीं शताब्दी में भारत में ब्रिटिश शासन स्थापित होने और पश्चिमी जगत के साथ सम्पर्क में आने पर दूरदर्शी तथा समझदार भारतीयों ने वैज्ञानिक शिक्षा के महत्व का अनुभव किया और

वर्तमान कुलपति के पूज्य पिता एवं गुरुकुल की प्रथम वैज्ञानिक पुस्तक के अनुवादक श्री पं० गोवर्धन जी

इस बात को अच्छी तरह से समझ लिया कि जब तक पश्चिम के वैज्ञानिक साहित्य को भारतीय भाषाओं में प्रस्तुत नहीं किया जायगा, तब तक भारत वैज्ञानिक क्षेत्र में पिछड़ा रहेगा। बंगाल में ब्रिटिश शासन सर्वप्रथम स्थापित होने के कारण यह कार्य सबसे पहले बंगाल म शुरू हुआ। १८०० ईस्वी में ईसाइयों द्वारा सिरामपुर मिशन के मिशन प्रेस की स्थापना के साथ अंग्रेजी, बंगाली हिन्दी में पाठ्य पुस्तकों की छपाई के नवयुग का सूत्र-पात हुआ। उस समय इसाईयों ने अपने प्रचार के लिए भारतीय भाषाओं में प्रवीणता पाकर पुस्तकों का निर्माण आरम्भ किया। वैज्ञानिक साहित्य के अनुवाद का कार्य एंग्लोइण्डियन शिक्षा-शास्त्रियों द्वारा शुरू किया गया। एक हिन्दुस्तानी

मेडिकल स्कूल के प्रधानाध्यापक डा० टिटलर ने सर्वप्रथम इस बात की ओर विद्वानों का ध्यान आकृष्ट किया कि यूरोप की वैज्ञानिक परिभाषाओं का जब तक हिन्दुस्तानी में अनुवाद नहीं होगा तब तक भारतीय भाषाओं में पुस्तके नहीं लिखी जा सकतीं हैं, चूँकि यूरोप की वैज्ञानिक परिभाषाओं का हिन्दुस्तानी में अनुवाद सम्भव नही है; अतः मूल लेटिन शब्दों को भारतीय भाषाओं में ज्यों का त्यों ले लिया जाए। किन्तु एक अन्य विद्वान फेलिक्स रे ने अपनी छोटी सी पुस्तिका मे यह सिद्ध किया कि लैटिन की परिभाषाओं का बगाली आदि भारतीय भाषाओं में आसानी से अनुवाद किया जा सकता है। इस समय पं० मधुसूदन गुप्त ने हूपर की डाक्टरों की सहायक पुस्तिका वेडिमीकम् नामक कृति में लैटिन की परिभाषाओं के स्थान पर संस्कृत के समानार्थी शब्दों का प्रयोग किया। सन् १८३३ मे उर्दू की पाठ्य पुस्तकों के लिए वैज्ञानिक शब्द तैयार करने का पहला प्रयत्न दिल्ली कॉलेज के डॉ० स्प्रिंगर और श्री बाउट्स ने किया। इन्होंने भी अंग्रेजी की वैज्ञानिक शब्दावली को अपनी पुस्तकों में ज्यों का त्यों ले लिया। किन्तु इसके १० वर्ष बाद वाराणसी में संस्कृत कालेज के प्रिंसिपल डा० वेलेन्टाइन ने भारतीय वैज्ञानिक शब्दावली पर गम्भीर चिन्तन किया और रसायन शास्त्र के एक ग्रन्थ की लगभग पूरी अंग्रेजी पारिभाषिक शब्दावली के स्थान पर संस्कृत की शब्दावली बनायी। हिन्दी में सन् १८४७ मे रसायन प्रकाश प्रश्नोत्तर, सन् १८७५ में कुंज बिहारीलाल रचित सु भ बीजगणित सन् १८८५ में श्री लक्ष्मीशंकर मिश्र की गतिविज्ञान (डायनमिक्स) तथा सन् १८८६ मे श्री विशम्भरनाथ शर्मा का रसायन संग्रह प्रकाशित हुआ। सन् १८६८ में अलीगढ़ में सर सैय्यद अहमद ने साइंटिफिक सोसाइटी के नाम से एक वैज्ञानिक समिति बनायी, इसमें यूरोप के वैज्ञानिक साहित्य का अनुवाद करने के लिए १८ पुस्तकों को चुना और इनमें प्रचलित शब्दों के प्रयोग पर बल दिया गया।

बंगाल में सन् १८७१ में डा० राजेन्द्रलाल मित्र ने यूरोप की वैज्ञानिक शब्दावली को अनूदित करने के लिए एक योजना बनाई और इस बात पर बल दिया कि वैज्ञानिक शब्दावली का जब तक भारतीय भाषाओं में निर्माण नहीं होगा, तब तक राष्ट्र विज्ञान के क्षेत्र मे आगे नही बढ़ सकेगा। पारिभाषिक शब्दों के निर्माण में इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि वह शब्दशः अनुवाद न हो, जैसे कैलोमल के लिए सौन्दर्यमय मधु का अनुवाद गलत होगा, उन्होंने स्वयं अणुवीक्षण, दूरवीक्षण जैसे अनेक पारिभाषिक शब्दों का निर्माण किया। इसके बाद सन् १८९६ में श्री रामेन्द्र सुन्दर त्रिवेदी तथा बंगीय साहित्य परिषद् ने वैज्ञानिक शब्दावली की ओर ध्यान दिया और आचार्य प्रफुल्लचन्द्र राय के नेतृत्व में बंगला मे सन् १९०९ तक रसायन शास्त्र की शब्दावली का निर्माण किया गया। इसी समय गुजराती और हिन्दी मे भी शब्द निर्माणके कई सराहनीय प्रयास किए गये। बड़ौदा के महाराजा सयाजीराव गायकवाड़ अतीव दूरदर्शी एव प्रबुद्ध शासक थे। सन् १८८८ ई० में उन्होंने गुजराती में विज्ञान के साहित्य को प्रकाशित करने करने का संकल्प किया, यह कार्य प्रोफेसर त्रिभुवन कल्याण दास गज्जर को सौंपा तथा विज्ञान एवं एवं तकनीकी विषयों में भारतीय भाषाओं में साहित्य लिखने के लिए पचास हजार रुपये की स्वीकृति दी। इस योजना को क्रियान्वित करते हुए वैज्ञानिक साहित्य को भारतीय भाषाओं में लिखने की वास्तविक कठिनाई सामने आई। अब तक

भारतीय भाषाओंमें जोपुस्तकें लिखी गई थी, वे बहुत ही साधारण विषयों का प्रतिपादन करती थीं, अत. इनमें वैज्ञानिक शब्दावली की समस्या गम्भीर रूप से उत्पन्न नहीं हुई थी। किन्तु अब उपर्युक्त योजना के अनुसार गम्भीर वैज्ञानिक ग्रन्थों के लेखन में वैज्ञानिक शब्दों के अभाव की कठिनाई सामने आई। प्रोफेसर गज्जर ने लिखा कि "यूरोप के ज्ञान को अपने देश की भाषा मे लाने के लिए ऐसे उपर्युक्त शब्दों के निर्माण और खोज की की आवश्यकता है, जो यूरोप के सभी प्रकार के विचारों को व्यक्त करने की क्षमता रखते हों। "पुस्तक निर्माण की प्रगति के सम्बन्ध में उन्होंने लिखा– कुछ प्रसिद्ध विशेषज्ञ जिनमें से कई संस्कृत के प्रख्यात पंडित थे, पारिभाषिक शब्दो के अभाव में समय पर कोई पुस्तक लिखकर नहीं भेज सके और कुछ तो लिखना तक शुरु न कर सके।" इसलिए प्रोफेसर गज्जर ने वैज्ञानिक शब्दों के संग्रह और संकलन का कार्य आरम्भ किया, सन् १८९० के आस–पास की उनकी लिखी पुस्तकें गुजराती शब्दावली के संग्रह और निर्माण के बाद सन् १८९१ में ही प्रकाशित हो सकी।

हिन्दी में वैज्ञानिक शब्दावली के निर्माण का कार्य काशी नागरी प्रचारणी सभा ने सन् १८९८ ई० में प्रारम्भ किया और इसका कारण स्पष्ट करते हुए उस समय बाबू श्याम सुन्दर दास ने लिखा था–१"पतंजलि अपने महा भाष्य में कहते हैं कि कोई व्यक्ति व्याकरणाचार्य के घर आकर यह नही कहता कि आप शब्द बनाइयें, मै उन्हें इस्तेमाल करूंगा। लेकिन भारत में आज इस क्षेत्र में ऐसी आवश्यकताएं पैदा हो गई हैं जो पतंजलि ऋषि के इस कथन को असत्य सिद्ध करने को मजबूर कर रही हैं। पढ़े-लिखे-लोग नागरी प्रचारणी सभा में आते हैं और कहते हैं कि शब्द बनाइये, हम उनका उपयोग करके भाषा और साहित्य को समृद्ध बनायेंगे और हम उसके भण्डार को प्रगतिशील पाश्चात्य राष्ट्रों के विचार और साहित्य से भरेंगे।" ८ वर्ष के परिश्रम के बाद काशी-नागरी प्रचारिणी सभा ने भूगोल, गणित, अर्थशास्त्र, भौतिक विज्ञान, रसायन, दर्शनशास्त्र के परिभाषिक शब्दों का कोश प्रकाशित किया। इसमें उस समय तक गुजराती, मराठी, बगला में पारिभाषिक शब्दों के निर्माण के प्रयासों का पूरा लाभ उठाया गया था। इस कोश के प्रकाशित हो जाने से वैज्ञानिक विषयों पर पुस्तकें लिखने का कार्य आसान हो गया। इसका लाभ उठाते हुए सर्वप्रथम गुरुकुल काँगड़ी की ओर से हिन्दी में पहली वैज्ञानिक पाठ्य पुस्तकें तैयार की गई।

स्वामी श्रद्धानन्द जी द्वारा सन् १९०० में हरिद्वार के निकट गुरुकुल काँगड़ी की स्थापना राष्ट्रीय भावना से प्रेरित होकर की गई थी। इस संस्था का प्रधान उद्देश्य हिन्दी माध्यम से पौरस्थ एवं पाश्चात्य ज्ञान-विज्ञान की शिक्षा प्रदान करना था। इसके संस्थापक तत्कालीन महात्मा मुंशीराम जी ने अपनी दूर दृष्टि से यह अनुभव कर लिया था कि हिन्दी में शिक्षा देने के लिए, विशेष रूप से वैज्ञानिक विषयों के अध्यापन की सफलता के लिए पाठ्य पुस्तकों का निर्माण अतीव आवश्यक है। उन्होंने यह कार्य गुरुकुल में विभिन्न विषयों का अध्यापन करने वाले अपने सहयोगियों को

---

१–पतंजलि ने अपने महाभाष्य में लिखा कि कोई व्यक्ति व्याकरणाचार्य के घर जाकर यह नहीं कहता कि आप शब्द बनायें। मैं उन्हें इस्तेमाल करूंगा। अभिव्यक्ति से पूर्ण भाषा या शब्दावली का कोई अस्तित्व नहीं होता। भाषा या शब्दावली अभिव्यक्ति का अनुशरण करती है। अभिव्यक्ति हेतु ही भाषा की उत्पत्तिहोती है। ––संपादक

सौंपा। सन् १९०९-१० तक इस शिक्षा-संस्था में माध्यमिक कक्षाओं में विज्ञान की शिक्षा ग्रहण करने वाले विद्यार्थियों के लिए पाठ्य पुस्तकों की आवश्यकता बड़ी तीव्रता से अनुभव की गई। इसकी पूर्ति के लिए उस समय विज्ञान की शिक्षा देने के लिये अध्यापक श्री गोवर्धन जी ने भौतिकी और रसायन नामक दो पुस्तकें सुप्रसिद्ध अंग्रेजी पुस्तकों के आधार पर लिखीं।

पहली पुस्तक विज्ञान प्रवेशिका भौतिकी थी। यह वाल्फोर स्टुअर्ट की सुप्रसिद्ध कृति अंग्रेजी की फिजिक्स प्राइमर का आर्य भाषा में अनुवाद था "जो गुरुकुल के मुख्य-अधिष्ठाता श्री मुन्शीराम जी की आज्ञानुसार गुरुकुल के अध्यापक पं० गोवर्धन जी बी ए ने किया था।" इसका मुद्रण कांगड़ी गुरुकुलस्थ सद्धर्म प्रचारक यन्त्रालय में सन् १९१० में किया गया था। इसका मूल्य केवल आठ आने रखा गया था। इस पुस्तक की भूमिका में लेखक ने यह लिखा था कि "यह छोटी सी पुस्तक उन विद्यालयों तथा पाठशालाओं में जिनका उद्देश्य आर्य भाषा का प्रचार करना है, १० से १३ वर्ष की आयु के बालक-बालिकाओं के लिए बहुत उपयोगी होगी।" इसके लिखने में लेखक को पारिभाषिक शब्दों के सम्बन्ध में नागरी प्रचारणी सभा से प्रकाशित कोश से जो सहायता मिली थी उसका उल्लेख करते हुए लेखक ने लिखा था-- काशी नागरी प्रचारणी सभा की ओर से जो हिन्दी वैज्ञानिक कोश बाबू श्याम सुन्दर दास जी बी ए· के सम्पादकत्व में छपा हुआ है, उससे संज्ञाओं तथा पारिभाषिक शब्दों के गढ़ने में अनुवादक को अच्छी सहायता मिली है।" हिन्दी में अपने विषय का पहला प्रयास होने के कारण लेखक ने यह उचित समझा कि इस पुस्तक को हिन्दी के प्रख्यात भाषाविदों को भी दिखा दिया जाय। अतएव उसने इसकी भाषा का परिमार्जन करने की दृष्टि से उस समय हिन्दी के सुप्रसिद्ध लेखक आचार्य बाबू श्याम सुन्दर दास जी को यह पुस्तक दिखाई थी तथा बाबू भवानी प्रसाद गुप्त रईस हलदौर से भी इसके पहले पचास-साठ पृष्ठों का संशोधन कराया गया।

इस पुस्तक में १९५ पृष्ठ हैं और प्रारम्भिक प्रस्तावना के बाद सृष्टि के मुख्य बल, गुरुता बल, प्रकृति की तीन अवस्थाओं-ठोस, द्रव, गैसों के गुण, गतियुक्तपिण्ड, वेपमानपिण्ड, तप्तपिण्ड, अलक्तरस्त ।विष्ट पिण्डों का विवेचन किया गया है। अन्त में स्मरणीय बातें, उपकरण विषयक निर्देश तथा प्रश्नमाला दी गई है।

यदि हम इस पुस्तक की वर्तमान वैज्ञानिक पाठ्य पुस्तकों से तुलना करें तो इसकी अनेक विशेषताएँ दृष्टिगोचर होती हैं। पहली विशेषता पुस्तक की अतीव सरल और रोचक भाषा है। इसे पढ़ते हुए कहीं भी क्षण मात्र के लिए ऐसा अनुभव नहीं होता है कि हम किसी अनूदित पुस्तक को पढ़ रहे हैं। इसके पढ़ने से भौतिक ग्रन्थ जैसा आनन्द आता है। इसकी प्रसाद शैली का एक उदाहरण देना यहाँ पर्याप्त होगा। पुस्तक की प्रस्तावना में भौतिकी का लक्षण करते हुए लिखा गया है--बच्चो! "संसार के दृश्य सदा एक से नहीं रहते, जैसे तुम्हारा मुख कभी तो आनन्द से प्रफुल्लित रहता है और कभी शोक के मारे मलिन हो जाता है, कभी वह क्रोध से लाल और कभी भय से पीला पड़ जाता है, कभी उत्साह से आनन्दित और कभी अनुत्साह मे उदासीन बन जाता है; ऐसे ही चराचर जगत की दशा जानो। आज यदि आकाश स्वच्छ और निर्मल है; तो कल आकाश मलिन हो जाता है, आंधी चल पड़ती है, मेघ चारों ओर से गरजते हुए मानो भूमण्डल

पर चढ़ाई कर देते हैं, सूर्य मेघाच्छन्न हो जाता है, घनघोर घटा छा जाती है, क्षण मे बिजली चमकने से आंखें चकाचौंध हो जाती है सारा संसार भयानक रूप धारण कर लेता है और वर्षा आरम्भ हो जाती है ।"

इस पुस्तक की दूसरी विशेषता इसके चित्र हैं। विभिन्न परीक्षणों और विषयों को स्पष्ट करने के लिए इसमे ४८ रेखाचित्र दिए गए है जिनसे छात्रो के लिए विषय का समझना अत्यन्त सरल हो गया है । तीसरी विशेषता विद्यार्थियों के लिए उपयोगी सारांश और प्रश्नों का देना है जिससे छात्रों के लिए भौतिकी जैसे दुरूह विषय का हृदयगम करना सुगम हो गया है। चौथी विशेषता पुस्तक का मूल्य बहुत कम रखा जाना है। आज कल इतने चित्रों और पृष्ठों वाली पुस्तक का मूल्य कोई भी प्रकाशक १५ रु० से कम नहीं रखेगा। इसका एक बड़ा कारण कागज आदि के मूल्य में असाधारण वृद्धि है। किन्तु यदि इस पुस्तक के मूल्य की तुलना हम उस समय प्रकाशित होने वाली अन्य वैज्ञानिक पुस्तकों के मूल्य से करें तो भी यह पुस्तक उस समय के मूल्यों को देखते हुए बहुत सस्ती थी। सन् १६०६ मे इण्डियन प्रेस प्रयाग ने श्री महेश चरणसिंह प्रिंसिपल प्रेम महाविद्यालय की हिन्दी कैमिस्ट्री नामक रसायन शास्त्र की एक पुस्तक छापी थी, उसकी पृष्ठ संख्या ४३२ और मूल्य साढ़े तीन रूपये थे। इस पुस्तक की दृष्टि से उस का मूल्य सवा रुपये से कुछ कम होना चाहिए था ।

श्री गोवर्धन जी द्वारा लिखित दूसरी पुस्तक विज्ञान प्रवेशिका रसायन थी । यह विलियम एस० फर्नो की सुप्रसिद्ध अंग्रेजी पुस्तक कैमिस्ट्री का आर्य भाषा में अनुवाद था, जो गुरुकुल कांगड़ी के मुख्य अधिष्ठाता श्री मुंशीराम जी के आदेशानुसार पं० गोवर्धन जी बी·ए· ने कियाथा। यह पुस्तक भी सद्धर्म प्रचारक यन्त्रालय गुरुकुल कांगड़ी मे सन् १६१० ई० में मुद्रित हुई थी और इसका मूल्य १२ आने था ।

यह चौदह-पन्द्रह वर्ष की आयु के छात्र-छात्राओं के लिए लिखी गई थी। इसके पारिभाषिक शब्दों के लिए भी लेखक ने नागरी प्रचारणी सभा के विज्ञान कोश से सहायता ली थी, किन्तु लवणों के नामों में प्रत्ययों का प्रयोग करते हुए कुछ परिवर्तन किये थे। इससे पहले आचार्य प्रफुल्लचन्द्र राय की हिन्दी कैमिस्ट्री, गौडल के ठाकुर की 'दी हिस्टरी आफ् दी आर्यन मेडिकल साइस, और प्रो० महेश चरणसिह की 'हिन्दी कैमिस्ट्री', छप चुकी थी। अत. इसमे इन सभी पुस्तकों मे वर्णित परिभाषाओं का उपयोग किया गया था और इनसे भी सहायता ली गई थी। इस पुस्तक के २८७ पृष्ठों मे संपूर्ण विषय का संक्षिप्त रूप मे प्रतिपादन किया गया है। प्रथम भाग के पहले २६ पाठो में अनैन्द्रियिक (इन अकार्बनिक) रसायन तथा दूसरे भाग के ८ पाठों में कार्बनिक रसायन का वर्णन किया गया है। अन्त मे सारांश और प्रश्न देने के बाद विभिन्न तत्वों के आणविक तोल, समासों के सूत्र, अंग्रेजी में समस्त परिभाषाएं आवश्यक रासायनिक द्रव्यों और उपकरणों के हिन्दी अंग्रेजी नाम दिये गये हैं । इस पुस्तक की भाषा और शैली पहली पुस्तक की भाँति बड़ी सुगम तथा सरल है । विषय को स्पष्ट करने के लिए पुस्तक में ६५ चित्र दिए गए हैं ।

ये दोनों पुस्तकें माध्यमिक कक्षाओं में लगभग ३०-३५ वर्ष तक पढ़ाई जाती रहीं और अत्यन्त लोकप्रिय सिद्ध हुईं; उस समय तक हिन्दी में लिखी गई विज्ञान की सर्वोत्तम पुस्तकें समझी गयीं। विज्ञान परिषद् द्वारा भौतिकी और रसायन पर लिखी गई पुस्तकें इनके काफी समय बाद

प्रकाशित हुईं । हिन्दी में भौतिकी और रसायन की शिक्षा को सुबोध भाषा में देने का यह पहला प्रयत्न उस समय की दृष्टि से अतीव महत्व-पूर्ण था, और बाद में हिन्दी में इनके आधार पर ही अन्य पुस्तकें लिखी गईं । अतः हिन्दी जगत् राष्ट्र भाषा में इन विषयों पर पहली पाठ्य पुस्तके तैयार करने के लिए पं० गोवर्धन जी तथा गुरुकुल का सदैव आभारी रहेगा । श्री गोवर्धन जी का कार्य कुछ अंशों में आर्यभट के कार्य के समान था । आर्य भट ने यूनानी ज्योतिषियो के विचारों को संस्कृत भाषा में लिपि बद्ध किया था; श्रीगोवर्धन जी ने अंग्रेजी भाषा में विद्यमान भौतिकी और रसायन के ज्ञान को छात्रो के लिए हिन्दी में सरल भाषा में उपलब्ध कराने का सराहनीय प्रयास किया जो हिन्दी के वैज्ञानिक साहित्य के इतिहास मे सदैव चिरस्मरणीय बना रहेगा ।

--०--

# नया कुछ भी नहीं है

नरेश मिश्र

कृषक है जो-<br>
बढ़ रहा है,<br>
गाँव के लम्बे डगर पर खेत तक<br>
आज जो सूना पड़ा है,<br>
झुलसती जलती धरा पर,<br>
कौन है साथ उसके<br>
बैल उसके,<br>
मन उसका,<br>
और झुलसता तन उसका,<br>
और<br>
और कोई नहीं<br>
मर्मभेदी आज का जीवन है कैसा ?<br>
कोई नही सुनता,<br>
क्या है नया, क्या है पुराना,<br>
पता कुछ भी नहीं है,<br>
नया कुछ भी नहीं ।

---

# ठाकुर रवीन्द्रनाथ

श्री सतीशचन्द्र विद्यालंकार एम० ए० हिन्दी (प्रथमवर्ष)

उन्हीं राष्ट्रों की समृद्धि होती है जो अपने जीवन की पूर्णता और स्थायी सुरक्षा के लिए अपने में उस आध्यात्मिक औदार्य-वृत्ति का विकास करने को तैयार होते हे जो सभी जातियो के के हृदय में मनुष्य की आत्मा का साक्षात्कार कराती हैं तथा एक सूत्रता के पावन साम-संगीत सुनाती हैं। ऐसे ही राष्ट्र की समृद्धि के लिए, जीवन की पूर्णता के लिए, सभी 'जन गण मन अधिनायक' की जय लिए भारतीय गौरव ही नही अपितु विश्व में अपना प्रमुख स्थान रखने वाले महान् आत्मा के स्वामी ठाकुर रवीन्द्र नाथ हुए। जिन्होंने अपनी मातृ भाषा में सर्वश्रेष्ठ साहित्य का सृजन तो किया ही साथ ही साथ देशवासियों के लिए अमूल्य ख्याति छोड गये ।

## ठाकुर रवीन्द्र के माता-पिता

जिस ठाकुर परिवार में रवीन्द्रनाथ ने जन्म लिया वह उस समय बंगाल का बहुत धनाढ्य और प्रतिष्ठित परिवार माना जाता था । इनके पिता श्री द्वारिकानाथ जी बड़े ही उदार वृति के थे। वे दान देना और दूसरों की सहायता करना खूब जानते थे इनकी माता शारदा देवी भी कम नहीं थी । वे त्याग और ममता की साक्षात् मूर्ति थीं । वे सभी से प्रेम और स्नेह का व्यवहार करती थीं । रवीन्द्रनाथ के माता-पिता धार्मिक विचार धाराओं के थे अतः उनका अधिक समय पूजापाठ में ही व्यतीत होता था ।

## जन्म, बाल्यकाल एवं शिक्षा

ठाकुर रवीन्द्रनाथ का जन्म कलकत्ता के जोड़ासांकी मोहल्ले में ७ मई सन् १८६१ को हुआ था । रवीन्द्रनाथ अपने माता-पिता के चौदहवीं सन्तान थे । उनका बचपन हंसते खेलते ही बीता । आठ वर्ष की आयु मे इनको स्कूल पढ़ने के गये लिए भेजा गया । रवीन्द्रनाथ बचपन से ही गम्भीर एवं शान्त स्वभाव के थे । वे स्कूल को जेलखाना मानते थे । इसी कारण वे स्कूल की पढ़ाई में बहुधा पीछे रहे । तेरह वर्ष की आयु में ही इनकी माता का स्वर्गवास हो गया । इन्होंने स्कूल जाना बन्द कर दिया । अतः घर पर ही पढ़ाई का प्रबन्ध किया गया । १७ वर्ष की आयु में ये अपने बडे भाई सत्येन्द्र नाथ के साथ विदेश गये वहाँ से लौटने के कुछ समय बाद ८ दिसम्बर १८८३ में इनका विवाह मृणालिनी देवी नाम की एक कुलीन कन्या के साथ हुआ ।

## विलक्षण प्रतिभा

छोटी ही आयु में ठाकुर रवीन्द्र नाथ कविता लिखने लग गये थे । अपनी पढ़ाई के साथ-साथ वे कविता लिखते—बड़े मीठे स्वर से संगीत का आनन्द लूटते । इन्होंने ११ वर्ष की आयु में ही शेक्सपियर के नाटक "मैकबेथ" का अनुवाद कर डाला था ।

## महान् साहित्यकार के रूप में

ठाकुर रवीन्द्रनाथ ने जितना लिखा है परिमाण मे उतना लिखना बहुत कम लेखकों के बस की बात है । वे बंगला भाषा के ही नहीं अपितु इस युग के, सारे भारत के सर्वोत्कृष्ट साहित्यकार थे । क्या कविता, क्या नाटक, क्या उपान्यास और क्या कहानी सभी क्षेत्रों में उनकी प्रतिभा अद्भुत थी । सन् १९१३ मे उन्हें विश्व का सर्वश्रेष्ठ 'नोबुल पुरस्कार उनकी अमर रचना 'गीतांजलि' पर मिला । वे प्रथम एशियायी व्यक्ति थे जिन्हें यह सम्मान प्राप्त हुआ ।

**चित्रकार के रूप में**

ठाकुर रवीन्द्रनाथ चित्रकला में भी बड़े निपुण थे। सन् १९३० मे ठाकुर रवीन्द्रनाथ पेरिस पधारे। यहाँ उनके चित्रों की प्रदर्शनी हुई। बड़े-बड़े चित्रकारों ने उनकी योग्यता की सराहना की। इसके बाद रूसी सरकार के निमंत्रण पर ये रूस पहुँचे। इसके बाद वर्लिन, बोस्टन और न्यूयार्क मे भी इनके चित्रो की प्रदर्शनी हुई। सभी स्थानों पर इनकी चित्रकला की भूरि-भूरि प्रशंसा हुई ।

**दानी हृदय**

ठाकुर रवीन्द्रनाथ दानी हृदय के स्वामी थे। उन्होंने अपने नोबुल पुरस्कार का साठ हजार पौंड जो लगभग एक लाख बीस हजार रुपये के बराबर होता है शान्ति निकेतन को दे दिया। रवीन्द्रनाथ ने अपने सम्पूर्ण जीवन में लगभग बाइस लाख रुपये दान दे दिये। वे प्रारम्भ से ही दान वीर रहे। उनके यहाँ से कोई खाली हाथ नहीं लौटता था।

**प्रेम और मानवता के सच्चे पुजारी**

वे प्रेम और मानवता के सच्चे पुजारी थे। वे सभी मनुष्यों को प्रेम भरी दृष्टि से देखते थे। कितने भी बुरा स्वभाव वाला मनुष्य हो उनके संसर्ग मे आकर वह पवित्र-मन हो जाता था। वे हमेशा मनुष्यों को यही सन्देश देते थे कि "प्रेम के अन्दर एक ऐसा अद्भुत रहस्य है जहाँ एक ओर यदि कुछ भी न जानें तो वहाँ दूसरी ओर से सम्पूर्ण ज्ञान प्राप्त हो जाता है।" "रवीन्द्रनाथ सभी को अपना समझते थे उनकी धारणा थी कि '-संसार में अपना-पराया कोई भी नहीं'। जो किसी को अपना समझता है वही अपना है और जो पराया समझता है वह अपना होने पर भी पराया है।"

**हिन्दू-मुस्लिम एकता के समर्थक**

वे हिन्दू-मुस्लिम एकता के समर्थक थे। एक बार कलकत्ता में साम्प्रदायिक तनाव फैला हुआ था। जगह-जगह दंगे हो रहे थे। इन्हीं दिनों रक्षा-बन्धन का पर्व आ गया। ठाकुर रवीन्द्रनाथ अपने साथियों के साथ गंगा स्नान के लिए गये हुए थे। लौटते हुए वे सबको राखी बांधते हुए आने लगे। रास्ते मे उन्होंने कुछ मुसलमान सईसों को देखा। वे उनके निकट गये और उन्हें भी राखी बांध दी। इनके इस कार्य से सईस बिगड़ने के बजाय उनके गले लग गये। इस प्रकार वे हिन्दू-मुस्लिम दोनों को एक समझते थे।

ऐसे महान् दिव्य पुरुष का जिन्हे महात्मा गांधी भी आदर से 'गुरुदेव' कहते थे और विश्व जिन्हे आदर की दृष्टि से देखता था स्वास्थ्य कुछ दिनों से अधिक बिगड गया था। डॉक्टरों ने आपरेशन की सलाह दी। तीस जुलाई सन् १९४१ को इनका आपरेशन किया गया लेकिन कोई सफलता प्राप्त नहीं हुई। सात अगस्त सन् १९४१ को बारह बजकर सात मिनट पर इनका स्वर्गवास हो गया।

इस प्रकार महान् कवि ने अमरत्व को प्राप्त कर लिया। इन्होंने जहाँ कविता, नाटक और चित्रों के द्वारा ससार को सच्चाई का अमर सन्देश दिया वहाँ संसार के कोने-कोने मे शान्ति निकेतन के रूप मे अपूर्व विश्वविद्यालय की स्थापना कर भारत भूमि के यश को फैलाया। जहाँ अब भी छात्र-छात्राएं विश्व के कोने-कोने से आकर न केवल नंगे पैर चलते हैं अपितु वृक्षों के नीचे उच्च से उच्च शिक्षा प्राप्त करते हैं। भारत की वर्तमान प्रधान मंत्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने भी शान्ति निकेतन में शिक्षा पायी है वे वर्तमान में इस विश्वविद्यालय की कुलाधिपति हैं। संसार मे यह अमर ज्योति तब तक जलती रहेगी जब तक चाँद और सूरज रहेंगे। मनुष्यों के हृदयों में इनके दिव्य सन्देश हमेशा गूँजते रहेंगे।

# राष्ट्रीय गान

डॉ० इन्द्रसेन आयुर्वेदालंकार

यह गान कवीन्द्र रवीन्द्र जी ने बनाया था। किसी गीत का मूल्यांकन करने के लिए हमें उसके दो पक्षों पर विचार करना अभीष्ठ होता है।

(१) कला पक्ष, (२) भाव पक्ष

मैं इस छोटे से लेख मे इस गान पर पूरा विचार नहीं कर सकता हूं यद्यपि इसका भाव पक्ष, बहुत उन्नत और प्रबल है और रस-निष्पत्ति मे इसी की मुख्यता है तो भी विस्तार भय से मैं इसे नही छूऊंगा।

मैं इसके केवल कला पक्ष पर ही अपना ध्यान केन्द्रित करूंगा। इस पक्ष के भी तीन पहलू हैं। (१) संगीतमयता, (२) काव्य के अलंकार तथा (३) छन्द और छन्द-अलंकार। इन तीनों मे से यहाँ केवल इस गान के छन्द और उसके अलंकार। इन तीनो मे से यहाँ केवल इस गान के छन्द और उसके अलंकारों का ही वर्णन किया जायगा। जब हम किसी भवन को देखते है तो उसकी स्थापत्य कला की आलोचना करते है इसी प्रकार इस गान के रचना चातुर्य पर ही विचार किया जायगा।

यह गान हिन्दी के तीन छन्दों का सम्मिलन हैं। छन्दों के विकास का इतिहास बहुत पुराना है और छन्द शास्त्र भी बहुत पुराना है। छन्द शास्त्र वेदाँग है और वेदों को समझने के लिये भी इसका ज्ञान आवश्यक है। वेदों के जमाने के छन्द बदल गये, फिर संस्कृत के भी बदल कर ब्रज और अवधी के आ गये। अब आधुनिक काल में ये भी बदल रहे है।

हमारा राष्ट्र गान उस समय के छन्दों की देन है जिस समय रवीन्द्र जी ने इसे बनाया था। इसका प्रारम्भ सार छन्द से होता है और अन्त हंसमराल पर होता है।

सारे गान की एक टेक और पांच कड़ियाँ है इससे पहिले कि इन पर विचार आगे बढ़े इस गीत को यहां उद्धृत किया जाता है। कई पाठको को इस गीत की केवल एक कड़ी का ही पता होगा, सारे का नहीं, इसलिये भी यह सारा का सारा लिख देना उपयुक्त है।

जन गण मन अधिनायक जय हे<br>
भारत भाग्य विधाता।

यह इस गान की टेक है। इसके भी तीन खण्ड है। इसके बाद अन्तरा प्रारम्भ होती है। सारे गीत की पांच कड़ियाँ है। इन्हें कोई किसी तरह लिखता है और कोई किसी तरह। पर हर एक गीत को उस तरह लिखना ठीक होता है जैसा कि उसके गान का तरीका हो, और जैसा कि चरण के अन्त्यानुप्रास सूचित करते हैं। यही कवि के हृदय और उसके आशय के द्योतक होते हैं। इस तरह इस गान की हर एक कड़ी के बारह चरण बनते हैं। गाते हुए चरणों का निर्णय गान में आये हुये छोटे-बड़े विराम ही करते हैं। इस गान की प्रत्येक कड़ी के निम्न बारह चरण बनते हैं। पहली कड़ी—

(१) पंजाब सिन्ध गुजरात मराठा,<br>
(२) द्राविड़ उत्कल बंगा।<br>
(३) विन्ध्य हिमाचल यमुना गगा,<br>
(४) उच्छल जलधि तरंगा।

(५) तव शुभ नामे जागे,
(६) तव शुभ आशिष् माँगे ।
(७) गाये तव जय गाथा,
(८) जन गन मङ्गल–दायक !
(९) जय हे ।
(१०) भारत भाग्य विधाता ।
(११) जय हे, जय हे, जय हे ।
(१२) जय जय जय जय हे ।

पाठक स्वयं निर्णय कर सकते है कि जहां-जहां विराम आया है वहाँ तक चरण एक पंक्ति में लिखा गया है और चरण का चरणान्त अनुप्रास भी चरण का निर्णय करने में सहायक है। इससे पूर्व कि में इस छन्द की और चार कड़ियाँ यहाँ दूं । छन्द का निर्णय कर लेते है।

छन्द का निर्णय करते हुए प्रायः गीत की एक कड़ी पर ध्यान देने से उसका पता लग जाता है । पर कई बार ऐसा नहीं भी होता । इसका कारण यह है कि कवि किसी एक कड़ी के किसी एक चरण में छन्द का कोई अलंकार डाल देता है और उससे उस एक चरण की मात्रायें घट या बढ़ जाती है। ऐसी अवस्था में गीत की बाकी कड़ियों का अवलोकन करके मात्रा निर्णय किया जा सकता है। यहाँ पर भी ऐसा ही किया जायगा ।

पहिले चार चरण सार छन्द का गीतात्मक रूप हैं । सार छन्द के एक चरण में २८ मात्रायें होती हैं । यति १६ और १२ मात्राओं पर आती है। चाल समकल होती है। जब यह तीन शर्ते पूरी हो जायें तो वह छन्द सार-छन्द होता है। उदाहरण–

पं० बुद्ध देव जी कृत 'उसकी राह पर' से—

| | | |
|---|---|---|
| (१) | देखन चाहत उन रस निधि को, | १६ मात्रा |
| | निशि दिन रहत उदासी । | १२ मात्रा |
| (२) | पात पात में जिनकी लीला, | १६ मात्रा |
| | भक्त हृदय के वासी । | १२ मात्रा |
| (३) | जिनके प्रेम फन्द में फँसकर, | १६ मात्रा |
| | छूट जाय सब फांसी । | १२ मात्रा |
| | ( टेक ) | |
| (४) | अखियां, उन दरशन की प्यासी | १६ मात्रा |

अब हमारे राष्ट्रगान मे देखिये–

| | |
|---|---|
| पन्जाब सिन्ध गुजरात मराठा | १८ मात्रा |
| द्राविड़ उत्कल बंगा | १२ मात्रा |
| विन्ध्य हिमाचल यमुना गंगा | १६ मात्रा |
| उच्छल जलधि तरंगा । | १२ मात्रा |

यदि पहिले चरण में १६ मात्रायें होतीं तो फिर शंका हो ही नहीं सकती थी । पर कवि ने २ मात्रायें अधिक डाल दी । जान कर डाल दीं । सो हमें इसलिए छन्द निर्णयार्थ इस गीत की अन्य कड़ियों का निरीक्षण करना पड़ेगा । अब लीजिए दूसरी कड़ी के पहिले चार चरण ।

| | |
|---|---|
| अहरह तब आह्वान प्रचारित | १६ मात्रा |
| सुन तव उदार वाणी । | १२ मात्रा |
| हिन्दु बौद्ध सिख जैन पारसिक | १६ मात्रा |
| मुसलमान क्रिस्तानी । | १२ मात्रा |

तीसरी कड़ी को भी परख लीजिये इसके भी पहिले चार चरण लीजिये–

| | |
|---|---|
| पतन अभ्युदय बंधुर पंथा | १६ मात्रा |
| युग युग धावित यात्री । | १२ मात्रा |
| हे चिर सारथि तब रथ चक्रे, | १६ मात्रा |
| मुखरित पथ दिन रात्री । | १२ मात्रा |

इसी तरह अन्य कड़ियों में भी ऐसा ही है सो इस बात का तो निर्णय हो गया कि कवि ने सार छन्द को गीतात्मरूप दिया है। जब सार छन्द गीतात्मक रूप में परिवर्तित होता है तो इसका मात्री चरण फाड़ कर १६ और १२ के दो चरणों में बाँट दिया जाता है।

यहां पर समकल चाल बताना भी आवश्यक है। हिन्दी के सब पदों वाले छन्द इसी समकल चाल पर चलते है। चौपाई भी समकल चाल पर चलती है। यह समकल चाल भी दो प्रकार की होती है। एक शुद्ध समकल और दूसरी समतुलित समकल। समकल चाल तब बनती है जब किसी चरण को दो-दो मात्राओं के खण्डों में बांटा जा सकता हो। उदाहरण देखिए -मुख। रित। पथ। दिन। रा। त्री।

इस चरण को दो-दो मात्राओं के खण्डों में बाँट दिया गया। चाल कहीं नहीं टूटी। सो यह शुद्ध समकल चाल है। इस गीत में सर्वत्र शुद्ध समकल चाल है जो पाठक स्वव जाँच विचार सकते हैं कि कवि के लिये कितना भारी प्रतिबंध है।

समतुलित समकल चाल वह होती है कि दो-दो मात्रा खण्ड करते हुए हम ऐसा न कर सकें। मार्ग में एक त्रिकल ( तीन मात्री ) आ जाय। इस त्रिमात्री के तुरन्त बाद ही अगर एक और त्रिमात्री आकर मात्राओं को समतुलित कर दे तब भी वह चाल समकल होती है। ऐसी समकल को हम समतुलित समकल कहते हैं

उदाहरण-

पा। त पा। त में। जिन। की। लीला

पा के बाद दो मात्राओं का खण्ड नहीं है। त्रिकल है पर उस ( त पा ) के तुरन्त बाद दूसरा ( त मे ) का त्रिकल है इसलिये चाल शुद्ध समकल तो नही पर समतुलित समकल अवश्य है।

सार छन्द के लक्षण पूरे घट जाने से इस गीत में सार छन्द है। इस छन्द के बाद दूसरा छन्द १२ मात्री है। यह भी समकल चाल पर आधारित है। इसका नाम हिन्दी में सारक है। (५) (६) (७) और (८) चरण इसी छन्द में हैं। इन्हे यहाँ फिर लिख दिया जाता है।

(५) तव शुभ नामे जागे
(६) तव शुभ आशीष मांगे
(७) गाहे तव जय गाथा।
(८) जन गण मगल-दायक जय हे।

( टेक का पुनरावर्तन )

जिस प्रकार कुण्डलियो और छप्पयों में दो दो छन्द मिलाये जाते हैं उसी प्रकार यहां भी वे दो छन्द मिला दिये गये है। कुण्डलियों में दोहे को रोला छन्द के साथ मिला दते है। दोहे का चौथा चरण ११ मात्री होता है और काव्य रोले के चरण का पूर्व-खण्ड ११ मात्री होता है। छप्पयों में रोला और उल्लाला को मिला देते है। रोला के चरण का उत्तर खण्ड १३ मात्री होता है। यहाँ गीतात्मक सार का चौथा चरण १२ मात्री है और इस १२ मात्री छन्द का उस १२ मात्री के साथ मेल किया गया है कि जिसका प्रत्येक चरण १२ मात्री है। सार को १२ मात्राओं वाले चरण पर समाप्त करते ही नया १२ मात्राओं वाले सारक छन्द का चरण प्रारम्भ हो जाता है।

तीसरा छन्द इसमें मानस मराल है अर्थात् गीतात्मक मानस मराल है इसमें १२ और १० मात्राओं के चरण होते हैं जैसा कि हमारी प्रसिद्ध आरती में हैं। चाल समकल होती है।

उदाहरण देखिये—

| | |
|---|---|
| जो ध्यावे फल पावे | १२ मात्रा |
| दुख बिनशे मन का। | १० मात्रा |
| सुख सम्पत्ति घर आवे | १२ मात्रा |
| कष्ट मिटे तन का। | १० मात्रा |

चाल समकल है। शुद्ध समकल है। देखिये—

जो। ध्या। वे। फल। पा। वे।
दुख। बिन। शे। मन। का।
सुख। सम्। पति। घर। आ। वे।
कष। ट मि। टे। तन। का।

राष्ट्रगीत के पिछले दो चरण इसी छन्द में हैं। देखिये—

| | |
|---|---|
| जय। हे। जय। हे। जय। हे। | १२ मात्रा |
| जय जय जय जय हे। | १० मात्रा |

चाल समकल है

इससे पहिले कि मैं इस गीत की अन्य कड़ियाँ लिखूं जरा छन्दक या टेक पर भी विचार कर लेना आवश्यक है। इस गीत की टेक के तीन भाग हैं।

| | |
|---|---|
| जन गण मन अधिनायक। | १२ मात्रा |
| जय हे। | ४ मात्रा |
| भारत भाग्य विधाता। | १२ मात्रा |

ये तीनों भाग मिलानों का रूप लेते हैं। मिलान वह होती है जिसे टेक के अन्त्यानुप्रास के साथ मिलाया जाता है। मिलानों के चरणों में भी प्रायः टेक वाले चरण के समान ही मात्रायें होती हैं।

पहिली कड़ी का आठवाँ चरण देखें। यह है जन गण मंगल दायक। यह एक मिलान है। टेक के जन गण मन के साथ इसकी मिलान होती है। मात्रायें और अन्त्यानुप्रास दोनों में एक से हैं।

इसी पहिली कड़ी का सातवाँ चरण देखिये। यह है, 'गाहे तव जय गाथा'। यह भी एक मिलान है। इसकी मिलान टेक के'भारत भाग्य विधाता' चरण के साथ होती है।

इसी पहिली कड़ी का नौ वाँ चरण देखें। यह है। 'जय हे'। जब टेक वाले 'चरण' या 'अन्य गीत के चरण' कड़ियों में अपने रूप को बिना बदले आते हैं तो वे 'सहगान की तानें' कहलाते हैं। 'जय हे' तान है। जो कि टेक का चतुर्मात्री चरण है, और प्रत्येक कड़ी का भी नौवाँ चरण है।

इस कड़ी का ग्यारह वां और बारह वाँ चरण अर्थात् जय हे,जय हे,जय हे (ग्यारह वा चरण) जय जय जय जय हे(बारह वाँ चरण) सहगानी तानें है। टेक में तो नहीं आती हैं पर हर कड़ी के बाद बिना बदले आती हैं। जब टेक का कोई हिस्सा हर कडी के बाद वैसे का वैसा जैसा कि टेक में होता है बोला जाता है तो उसे टेक की धुन कहना चाहिये। कई वार इसमें आर्थिक चमत्कार भी होता है। इस आर्थिक चमत्कार का वर्णन यहाँ नहीं किया जायगा। चूंकि इस गीत में वह नहीं है।

संक्षेप से आप कवि की छन्द कला देखिये— कवि में तीन छन्दों का समन्वय करके गीत बनाने की शक्ति है। छन्दक में तीन मिलाने डाल दी हैं और सर्वत्र लय शुद्ध समकल रखी है। चरणान्त-अनुप्रास प्रत्येक कड़ी में जो १२ चरणों

की है १० चरणों में पाया जाता है। स्वतन्त्र अन्त वाले चरण केवल दो ही हैं और उनमें भी कहीं-कहीं स्वर का अन्त्यानुप्रास भी है और एक जगह तो व्यञ्जन का अनुप्रास भी है।

सार छन्द के छन्दक प्राय १६ मात्राओं के बनाये जाते हैं जैसे कि ऊपर एक चरण में दिखाया गया है। वह चरण है–

अँखिया, उन दरशन की प्यासी'। सार की यह एक टेक या छन्दक है। इसमें चार मात्राओं के बाद यति डालकर और फिर १२ मात्रायें जोड़ कर १६ मात्री छन्दक बनाया गया है। राष्ट्रीय गान में 'जय हे' जब 'भारत भाग्य विधाता' के साथ आता है तो (४ और १२) मात्राओं का मेल करके टेक को १६ मात्री बना देता है जो सार के १६ मात्री चरण के बराबर की मात्रा वाला हो जाता है। इस तरह परम्परा की पूर्ति भी हो जाती है। गीत की बाकी चार कड़िया इस प्रकार है–

दूसरी कड़ी–

१ अहरह तव आह्वान प्रचारित
२ सुन तव उदार वाणी
३ हिन्दु बौद्ध सिक्ख जैन पारसिक
४ मुसलमान क्रिस्तानी
५ पूरब पच्छिम आशे
६ तव सिंहासन पाशे
७ प्रेम–हार हय् गाथा ?
८ जन गण ऐक्य विधायक !
९ जय हे।
१० भारत भाग्य विधाता।
११ जय हे। जय हे। जय हे।
१२ जय जय जय जय हे।

तीसरी कड़ी–

१ पतन अभ्युदय बधुर पंथा,
२ युग-युग धावित यात्री
३ हे चिर–सारथि तव रथ चक्रे
४ मुखरित पथ दिन रात्री
५ दारुण विप्लव माझे
६ तव शख ध्वनि बाजे
७ संकट दु:ख त्राता।
८ जन गण पथ परिचायक
९ जय हे।
१० भारत भाग्य–विधाता।
११ जय हे। जय हे। जय हे।
१२ जय, जय, जय, जय हे।

चौथी कड़ी–

१ घोर तिमिर घन निबिड़ निशीथे।
२ पीड़ित मूर्च्छित देशे–
३ जागृत छिल तव अविचल मंगल
४ नत नयने अनिमेषे
५ दु:स्वप्ने आतंके
६ रक्षा करिले अंके
७ स्नेहमयी तुमि माता,
८ जन गण दु:ख त्रायक
९ जय हे।
१० भारत भाग्य विधाता।
११ जय हे। जय हे। जय हे।
१२ जय जय जय जय हे।

पांचवीं कड़ी–

१ रात्रि प्रभातिल उदिल रविच्छवि
२ पूर्व उदयगिरि भाले
३ गाहे विहंगम पुण्य समीरण
४ नव जीवन रस ढाले
५ तव करुणारुण रागे

६ निद्रित भारत जागे
७ तव चरणे नत माथा
८ जय जय जय राजेश्वर
९ जय हे ।
१० भारत भाग्य विधाता ।
११ जय हे जय हे जय हे ।
१२ जय जय जय जय हे ।।

पाठक स्वयं जाँच कर सकते हैं कि जो विशेषतायें पहिली कड़ी के सम्बन्ध में बताई गई है वही अन्य कड़ियों पर घटित होती है या नहीं ? इस गीत की छन्द सम्बन्धी कुछ विशेषतायें सारांशतः निम्न है।

छन्दक में– (१) तीन चरण हैं। जो

(२) तीनों टेक बन जाती है, अर्थात् तीनों की मिलाने सारी कडियों में हैं।

जन गण मन अधिनायक की मिलानें कड़ियों के आठवें चरणों में है। जय हे की मिलाने नौवें चरण हैं जो सहगान की मिलाने सातवें चरण में है।

(३) सार छन्द वाला ४+१२ का मेल भी (जय हे) को ( भारत भाग्य विधाता ) के साथ मिलाकर किया गया है।

गीत में–(१) सर्वत्र समकल ही नहीं बल्कि शुद्ध समकल चाल का निर्वाह किया गया है।

(२) तीन छन्दों का सम्मिलन अत्यन्त कलात्मक ढंग से किया गया है। पहिला सार, दूसरा १२ मात्री और तीसरा हंसमराल। तीनों को गीतात्मकता का चोला पहनाया गया है। १६+१२ (सार) १२, १२, १२, १२ के साथ और इसका १२+१० के (मानस मराल के साथ) छन्द का चरण क्रमशः १६ मात्रा से उतर कर १० मात्रा तक उतर जाता है। १२ मात्रायें तीनों छन्दों की संयोजकी तालिकायें हैं।

(३) चरणान्त के अनुप्रासों का निर्वाह जो इन छन्दों के मेल में बड़ा ही कठिन था, पूर्ण कलात्मकता के साथ किया है। केवल एक जगह स्खलन प्रतीत होता है, पांचवीं कड़ी के 'राजेश्वर' में। पर संभवत. कवि ने यह जान बूझकर काव्य की उत्कृष्टता के लिये किया है।

(४) मात्राओं की संख्या का गणना की दृष्टि से सब चरणों में कहीं भी स्खलन नही है। एक पहिली कड़ी के पहिले चरण में १६ मात्राओं की जगह १७ मात्रायें हैं। यह स्पष्ट रूपेण संगीत की उत्कृष्टता के लिये है चूंकि इससे गीत में स्फूर्ति आती है न कि भंगिमा। ऐसी अवस्था में यह परम्परागत रूढ़ि से विचलन छन्द का अलंकार कहलाता है। यद्यपि इसका अभी तक कोई नाम नहीं है। पर इसे आप छन्द की 'गिरस' कह लें। इस गिरस से ट्यून की मोनोटोनी टूटती है और सरसता बढ़ती है। पञ्जाब के (पं) अक्षर को अधिक किया गया है।

छन्द के अलंकार (१) इसमे सम्बोधनालंकार को और जयकारों को विशेष रूप से प्रयुक्त किया गया है।

(पाठकों ! स्मरण रखिये कि मैं छन्द के अलंकारों का वर्णन कर रहा हूँ, साहित्य के अलंकारों का नहीं। साहित्य-अलंकार तो कितने ही हैं जो काव्यालोचक या साहित्यालोचक के लिये मैंने छोड़ दिये है।)

(२) इसमें सहतानी तानें भी तीन हैं। ये प्रत्येक कड़ी की नौवीं, ग्यारहवीं और बारहवीं कड़ियों में हैं।

(३) मिलानों और टेक का पुनरावर्तन सब कड़ियों में हैं। इसके लिये देखें सातवीं, आठवीं और दसवीं चरण पंक्तियाँ।

कई कवियों के अनुसार कड़ियों की संख्या विषम होनी चाहिये और वह भी न अधिक और न कम। यहां पांच हैं जो उस विचार के सर्वथानुकूल हैं।

जग विख्यात कवीन्द्र की छन्दकला की प्रशंसा करना सूर्य को दीपक दिखाना है। पर यदि हम अपने महान् कवि के छन्द शिल्प को नहीं समझेंगे तो सचमुच हम उसकी कविता के उत्तराधिकारी होने के योग्य नहीं होंगे। और फिर 'उस गान की निर्माण कला' कि जिसने राष्ट्रीय गीत की पदवी पा ली है। हमारे लिये नितान्त आवश्यक है कि इस कला को हम समझें।

इसकी संगीतमयता को कोई संगीतज्ञ ही लिखेगा। पर जन साधारण के लिये में यह लिख देता हूं कि इसका स रे ग म राग अवतार 'वीर' जी ने भी लिखा है और श्री चिन्तामणि जी एम० ए० ने लिखा है। चिन्तामणि का बैन्जो मास्टर जिसमें यह सुरलिपि है संगीत कार्यालय हाथरस द्वारा प्रकाशित है और श्री रामावतार जी की सुरलिपि जिस प्रकाशन में है वह देहाती पुस्तक भण्डार, चावड़ी बाजार, दिल्ली ६ से मिल सकती है। पुस्तक का सही नाम मुझे याद नहीं सभवतः वह राष्ट्रीय हारमोनियम गाइड है।

काव्य दृष्टि से इस गीत की आलोचना जैसी मुझसे हो सकती है सो मैं भी कर सकता हूं पर मैंने जानकर डी०लिट्० या पी-एच० डी० हिन्दी वालों के लिये छोड़ दी है।

---

गुर बिन दाता कोइ नहीं जग मांगन हारा।<br>
तीनि लोक ब्रह्माण्ड मैं सब के भरतारा॥<br>
अपराधी तीरथ चले, तीरथ कहा तारै।<br>
कांम क्रोध मल मरि रहे, कहा देह परवारै॥<br>
कागद की नौका बनी, बिचि लोहा भरा।<br>
सबद भेद बूझ बिना, बूड़ै मंझ धारा॥<br>
कहै कबीर भूलौ कहा, कहं ढूंढ़त डोलै।<br>
बिन सत गुर नहिं पाइए, घट ही में बोलै॥

—कबीर

# सुप्रसिद्ध विद्वज्जन सम्मानित

**गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार के ७६वें वार्षिकोत्सव के अवसर पर दीक्षान्त समारोह मे विभिन्न विद्वानों को कुलपति श्री बलभद्रकुमार जी द्वारा दी गयी "वेदमार्तण्ड" एव विद्यामर्तण्ड" की पूजोपाधि के पोद्धरण**

## आचार्य प्रियव्रत वेदवाचस्पति "वेदमार्तण्ड" की पूजोपाधि से अलंकृत

कुलाधिपति महोदय,

मे आपके समक्ष आचार्य प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति को प्रस्तुत करता हू । आपका जन्म पानीपत के एक आर्यसमाजी परिवार मे हुआ । आपने प्रारम्भ से वेदवाचस्पति तक समस्त शिक्षा इसी विश्वविद्यालय मे ग्रहण की । आपका प्रिय विषय वैदिक साहित्य रहा जिसमे आपने उच्च कोटि की ४ पस्तके लिखी है इन पुस्तको की विद्वज्जनो ने भूरि-भूरि प्रशसा की है और इन पर कई मूल्यवान पुरस्कार भी दिये गये है । सम्प्रति आप वेदो के राजनीतिक सिद्धान्त पर एक विशाल ग्रन्थ की रचना में सलग्न है ।

गुरुकुल काँगडी के सचालन एव सवर्धन मे आपका योगदान दीर्घकालीन रहा है । सन १९४३ स १९७३ तक आप विश्वविद्यालय मे वैदिक साहित्य के उपाध्याय व आचार्य तथा १९६८–७१ तक स कुलपति के रूप म कार्य करते रह ।

आपने अपना सारा जीवन वैदिक साहित्य आर्य सस्कृति तथा उच्च शिक्षा क प्रचार-प्रसार म लगाया है । यह विश्वविद्यालय आप जैसे सरल चित्त, मृदुभाषी विद्वान् का सम्मान करते हुए स्वय को गौरवान्वित अनुभव करता है ।❀

## श्री जैनेन्द्र कुमार जैन "विद्यामार्तण्ड" की पूजोपाधि से अलंकृत

कुलाधिपति महोदय,

मे आपके समक्ष हिन्दी साहित्य क गाधीवादी विचारधारा के वयोवृद्ध किन्तु सशक्त कलाकार श्री जैनेन्द्र कुमार जैन को प्रस्तुत कर रहा हू जिनका जन्म सन् १९०५ मे उत्तर प्रदेश के अलीगढ जिले के कौडियागज नामक ग्राम म हुआ था । आपकी प्रारम्भिक शिक्षा गुरुकुल हस्तिनापुर मे हुई । जब आपने बनारस विश्वविद्यालय म इन्टर की परीक्षा उत्तीर्ण करने हेतु प्रवेश लिया तभी आप राष्ट्रीय आन्दोलन में कूद पडे । परिणामत अनेक बार आपको कारावास का दण्ड भुगतना पडा । आपके सम्पूर्ण व्यक्तित्व पर इसी राष्ट्रीय विचार धारा की अमिट छाप विद्यमान है ।

आपने अपना साहित्यिक जीवन सन् १९२९ म 'परख' नामक उपन्यास से प्रारम्भ किया । तब से अब तक आप कथा के क्षेत्र में मा भारती को अनेक प्रौढ एवं उत्कृष्ट कोटि की रचनाए समर्पित कर चुके है । सुनीता, त्यागपत्र, सुखदा, विवर्त, व्यतीत एव जयवर्द्धन इस दृष्टि से आपकी उल्लेखनीय रचनाए हैं । आपका सम्पूर्ण कथा साहित्य मनोवैज्ञानिक पृष्ठभूमि पर प्रतिष्ठित है ।

वैचारिक धरातल पर भी आपने अपनी अमर लेखनी से जो रचनाएं हिन्दी साहित्य को समर्पित की हैं वैचारिक उत्कृष्टता के कारण वे भी हिन्दी साहित्य की अमूल्य निधि हैं। 'श्रेय और प्रेय' इस दृष्टि से आपका उल्लेखनीय ग्रन्थ है।

आप ७१ वर्ष की अवस्था में भी साहित्य साधना में रत है।

हिन्दी के तपोपूत व्यक्तित्व को पूजोपाधि देकर विश्वविद्यालय अपने को गौरवान्वित कर रहा है।⁂

## प्रो० हरिदत्त वेदालंकार "विद्यामर्तण्ड" की पूजोपाधि से अलंकृत

कुलाधिपति महोदय,

मैं आपके समक्ष प्रो० हरिदत्त वेदालंकार को प्रस्तुत कर रहा हूं। आपने गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में लगभग ३० वर्ष तक इतिहास व राजनीति शास्त्र के अध्यापन का कार्य किया तथा पुरातत्व संग्राहलय की स्थापना की।

आप इतिहास, राजनीति शास्त्र तथा संस्कृत के प्रसिद्ध विद्वान् और हिन्दी के लब्धप्रतिष्ठित लेखक हैं। आपने इतिहास, राजनीति शास्त्र और समाजसास्त्र पर एक दर्जन से अधिक मौलिक पुस्तकों का लेखन किया है। आपकी अनेक कृतियाँ मध्यप्रदेश शासन, हिन्दुस्तानी अकादमी, उत्तर प्रदेश शासन आदि से पुरस्कृत हो चुकी हैं। आपको 'अन्तर्राष्ट्रीय कानून' नामक पुस्तक पर भारत सरकार के विधि मंत्रालय द्वारा दस हजार रुपये का पुरस्कार दिया गया है। आपकी प्रसिद्ध कृति कालीदास के पक्षी' की विद्वानों ने भूरि-भूरि प्रशंसा की है।

आजकल आप गोविन्द बल्लभ पंत कृषि एवं प्रौद्योगिक विश्व-विद्यालय, पंतनगर के अनुवाद एवं प्रकाशन निदेशक हैं। आपके निदेशन में विश्वविद्यालय स्तर की लगभग १०० से अधिक पुस्तकों का प्रकाशन हुआ है।

ऐसे विद्वान् को सम्मानित करके यह विश्वविद्यालय स्वयं को ही गौरवान्वित कर रहा है।⁂

## आचार्य विष्णुमित्र "विद्यामार्तण्ड" की पूजोपाधि से अलंकृत

कुलाधिपति महोदय,

मैं आपके समक्ष आचार्य विष्णुमित्र को उपस्थित करता हूं। गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के प्रसार प्रचार में आपका योगदान अभूतपूर्व रहा है। करनाल जिले के बुवाना ग्राम में निरंतर १३ वर्ष तक गुरुकुल भैंसवाल में अध्ययन करते हुए अपनी शिक्षा पूर्ण की। इसके बाद आप अध्ययन, अध्यापन तथा आर्य शिक्षण संस्थाओं के संचालन के कार्य में तन-मन-धन से रत हो गये। सम्प्रति आप गुरुकल भैंसवाल तथा कन्या गुरुकुल खानपुर कलां के उप-कुलपति हैं। इनकी सेवाओं से प्रभावित होकर भारत सरकार और हरियाणा सरकार ने इन्हें एवार्ड तथा पुरस्कार देकर सम्मानित किया है। आचार्य जी

ने हिन्दी तथा संस्कृत में अनेक पुस्तके लिखी हैं। हरियाणा के आर्य जगत में आचार्य जी का ऊंचा स्थान है और वे सभी व्यक्तियों का प्रेम तथा आदर प्राप्त करते हैं। अपने यहां आर्य समाज के प्रचार तथा गुरुकुल के संचालन में समस्त आर्य जनता का सक्रिय सहयोग आपको मिलता है।

आचार्य अत्यन्त सरल चित तथा सादगी का जीवन विताते हैं। ऐसे महापुरुष को सम्मानित कर यह विश्वविद्यालय स्वयं को ही गौरवान्वित कर रहा है।❀

## पंडित भगवद्दत्त वेदालंकार "विद्यामार्तण्ड" की पूजोपाधि से अलंकृत

कुलाधिपति महोदय,

मैं आपके समक्ष पं० भगवद्दत्त वेदालकार को प्रस्तुत कर रहा हूं।

आपका जन्म मेरठ जिले के एक कृषक परिवार मे हुआ। आपने प्रारम्भ से वेदालंकार तक की शिक्षा इसी विश्वविद्यालय में प्राप्त की और अपने शिक्षाकाल मे ही कुलमाता की आजीवन सेवा करने का कठोर व्रत लिया। सन् १९३५ में वेदालंकार उपाधि प्राप्त करने के बाद से आज तक इन्होंने अपना सारा समय वैदिक साहित्य के गम्भीर अध्ययन तथा शोध कार्य के लिये समर्पित कर दिया। वैदिक पयोधि का मन्थन करके आपने १० अमूल्य रत्न आर्य जगत को दिए है और ७-८ पुस्तकें अभी अप्रकाशित हैं। आपकी पुस्तकों का स्तर बहुत ऊंचा है और उसमें वैदिक साहित्य की जटिल एवं दुरूह कल्पना को सुगम रूप से प्रस्तुत करने का गुण पाया जाता है। आपकी पुस्तकों पर कई बड़े-बड़े पुरस्कार दिये गये है।

पुस्तकों के अतिरिक्त आपने विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं म जो उच्चकोटि के लेख प्रकाशित किये हैं उनकी संख्या भी कम नहीं है। शोध-कार्य के साथ-साथ आपने गुरुकुल पत्रिका के सम्पादन के कार्य को अत्यन्त कुशलता पूर्वक गत १४ वर्षों से निभाया है।

पंडित जी अपने मधुर स्वभाव के कारण अजातशत्रु के रूप मे जाने जाते है। कुलमाता की निःस्वार्थ सेवा में आपने कभी धनोपार्जन को महत्व नहीं दिया। ऐसे त्यागी, तपस्वी महापुरुष को सम्मानित करते हुए कुलमाता एक प्रकार से स्वयं को ही गौरवान्वित कर रही है।

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार के ७६वें वार्षिकोत्सव में दीक्षान्त समारोह के अवसर पर
प्रथम तीन वेदमार्तंड, विद्यामार्तंड की पूजोपाधि, अन्तिम चार पी.एच-डी. एवं अन्य उपाधि प्राप्त कर्त्ताओं का सामूहिक चित्र

कुर्सी पर बैठे हुए बायें से दायें—आचार्य विष्णुमित्र, आचार्य प्रियव्रत वेदवाचस्पति, प० भगवद्दत्त वेदालंकार, डॉ० रामनाथ वेदालंकार आचार्य एवं उपकुलपति, श्री बलभद्रकुमार कुलपति, डॉ० चेन्नारेड्डी राज्यपाल उत्तर-प्रदेश, श्री पृथ्वीसिंह आजाद कुलाधिपति, डॉ० गंगाराम गर्ग कुलसचिव, डॉ० रामजीदत्त शैली, डॉ० पृथ्वीसिंह 'विकसित', डॉ० रामवीर शास्त्री एवं पहली पंक्ति में खड़े हुये चौथे डॉ० केहरसिंह

'विद्यामार्तण्ड' की पूजोपाधि से अलकृत हिन्दी-साहित्य के गाधीवादी विचारधारा के
वयोवृद्ध सशक्त कलाकार श्री जैनेन्द्रकुमार जैन साथ मे गुरुकुल-पत्रिका के सम्पादक रामाश्रय मिश्र

श्री महावीर 'नीर' विद्यालंकार

## ऋतु-रंग

अप्रैल मास के मध्य से लेकर अन्त तक का ऋतु-चक्र इस प्रकार रहा। वातावरण में उष्णता बढ़ चली। हवा के गरम-गरम झोंके आगामी लूओं का आभास कराने लगे। गेहूं की पकी फसल काट दी गयी। कोयल की कूक स्पष्ट सुनाई देती रही। टिटहरी की टी-टी का उच्च स्वर रजनी की स्तब्धता को टोकता रहा। जड़ और चेतन जगत् में मुखरता झलक उठी। अम्बियों का पूर्ण रूपेण अभाव रहा। अमलतास पर काली काली लम्बी फलियां सुशोभित हो उठीं। पापड़ी के वृक्षों की पत्तियां दूर दूर तक छितरा गयीं। नीम पर नूतन पत्तों का उदभव और बौर का आगमन हो उठा। मधूक (महुआ) भी महक उठा। कचनार की फलियाँ चटकने लगीं। जामुनों पर भी बौर आ गया। तैलपर्णी के वृक्ष भी पुरानी छाल उतार कर नूतन कलेवर-युक्त हो गये। माजूफल के वृक्ष हरे-भरे हो गये। कटहल के पेड़ों से गिरने वाले गोल-गोल फलों की पट पट शब्दावली आकृष्ट करती रही। शहतूतों की खूब बहार रही। प्रातः सायं का मौसम बड़ा लुभावना व सुहावना प्रतीत होता रहा। २४-२५ में हल्की बूंदा-बांदी भी हुई। हवा की तीव्रता से गुरुकुलीय मैदान पत्तों से ढक गये। आंधी व तूफान का भय बना ही रहा। २९ ता० को सूर्य-ग्रहण का तामसिक क्षण बीत गया। छात्रों एवं कुलवासियों ने गंगा स्नान का आनन्द लेना प्रारम्भ कर दिया। दर्शकों का आवागमन लगा रहा। मच्छरों और मक्खियों से वातावरण अत्यधिक प्रभावित रहा।

## विद्यालय-विभाग

**अध्यापकों की बैठक:**--विद्यालय-विभाग में नये मुख्याध्यापक श्री ओमप्रकाश जी राजपाल की अध्यक्षता में १७-४-७६ को विद्यालय-सम्बन्धी विविध समस्याओं पर विचार-गोष्ठी हुई। सफाई, अध्ययन, फर्नीचर, परीक्षा, नियमितता आदि पर विचार हुआ। साथ ही सभी अध्यापकों व अधिष्ठाताओं की ओर से मुख्याध्यापक जी का श्री जनेश्वर पाल जी व श्री अतरसिंह जी ने माल्यार्पण द्वारा स्वागत सत्कार किया।

**वार्षिक परीक्षायें:**--विद्यालय-विभाग की नवम व दशम श्रेणियों (विद्याधिकारी) की परीक्षायें २१ अप्रैल से प्रारम्भ हो चुकी है तथा अष्टम से प्रथम श्रेणी तक के विद्यार्थियों की वार्षिक परीक्षायें २६ अप्रैल से प्रारम्भ है। जो १० मई को समाप्त हुई। १५ मई से ग्रीष्मावकाश हुआ।

## डा० राजेन्द्रप्रसाद छात्रावास में काव्य-गोष्ठी

१५ अप्रैल को राजेन्द्र-छात्रावास में आचार्य डॉ० रामनाथ जी वेदालंकार की अध्यक्षता में एवं डॉ० क्रान्तिकृष्ण जी आयुर्वेदालंकार, एम० ए० के संरक्षण में एक साहित्यिक- संगोष्ठी का समायोजन हुआ। ब्र० धर्मचन्द्र प्रचारी तेरह वीं श्रेणी ने गोष्ठी का सयोजन किया। संगोष्ठी का प्रारम्भ ब्र० गणेश विद्यालंकार की सरस्वती वदना से हुआ। गोष्ठी उस समय और मुखरित हो उठी जब मूर्धन्य साहित्यकार डा० सत्यकाम जी विद्यालंकार तथा तथा विद्यासागर जी विद्यालंकार ने अपने साहित्यिक विचार प्रस्तुत किए। गुरुकुल के पुराने स्नातकों ने नव-स्नातकों को साहित्य मे रुचि लेने के लिए प्रेरित किया। लगभग दो घटे तक गोष्ठी चली। उत्साह एवं उल्लास के मध्य गोष्ठी का समापन सभापति जी के धन्यवाद भाषण से हुआ।

## कार्यालय में नयी प्रशासनिक गतिविधियां

कुलपति जी ने विश्वविद्यालय के कार्य मे सुचारुता एव गति शीलता लाने हेतु दो वरिष्ठउपाध्यायों–"श्री डा० हरगोपालसिंह जी मनोविज्ञान विभाग को शिक्षा परीक्षा विभाग के अन्तर्गत उप कुल सचिव नियुक्त किया है। डा० हरगोपाल जी लगभग २२ वर्ष मे उपाध्याय पद पर कार्य कर रहे है। आप सृजनात्मक वृत्ति के है तथा गुरुकुल मे एन० सी० सी० विभाग तथा मनो विज्ञान विभाग के खुलवाने में आपका पूर्ण हाथ रहा है।"

"दूसरे श्री हरिश्चन्द्र जी ग्रोवर फिजिक्स विभाग मे उपाध्याय हैं। आपको वित्त एवं लेखा विभाग मे उपकुलसचिव नियुक्त किया गया है।

आशा है कि उक्त महानुभावों से विश्वविद्यालय के कार्यों में गतिशीलता आ सकेगी।

इसी प्रकार गुरुकुल-विभाग में सहायक मुख्याधिष्ठाता श्री पं० धर्मवीर जी विद्यालकार ने वरिष्ठ लिपिक श्री रामेश्वर जी को किसी अन्य महानुभाव की नियुक्ति तक गुरुकुल-कार्यालयाध्यक्ष बनाया है।

## विश्वविद्यालय-विभाग में वार्षिक परीक्षायें

विश्व विद्यालय-विभाग के अन्तर्गत वर्ष १९७६ की एम० ए०, विद्यालंकार, वेदालंकार, बी० एस-सी० आदि की वार्षिक परीक्षायें २० अप्रैल से प्रारम्भ हुई। जिसके अध्यक्ष श्री ओमप्रकाश जी मिश्र (अध्यक्ष मनोविज्ञान विभाग) तथा श्री प्रो० जबरसिंह सेंगर रहे। विज्ञान महाविद्यालय में बी० एस-सी० के छात्रों की परीक्षायें हुई। जिसके अध्यक्ष प्रिंसिपल श्री सुरेशचन्द्र जी त्यागी रहे। परीक्षा का कार्य-क्रम शांत वातावरण में हुआ। परीक्षा प्रणाली में सुचारुता और स्थिरता लाने के लिए परीक्षा-स्थलों को तीन स्थानों में बांट दिया गया। वेद मन्दिर में विद्याधिकारी-छात्रों की परीक्षायें हुई। जिसके अध्यक्ष विद्यालय-विभाग के मुख्याध्यापक श्री ओमप्रकाश जी तथा उपाध्यक्ष प्रो० रामाश्रय मिश्र

रहे। विश्व-विद्यालय-भवन में एम· ए·, विद्यालंकार, वेदालंकार व विद्याविनोद के छात्रों की परीक्षायें नियमित चल रही है।

## वार्षिकोत्सव पर पुरस्कृतों की नामावली

गुरुकुल के वार्षिकोत्सव पर विभिन्न विभागों के कर्मचारियों, अध्यापकों और छात्रों को श्री कुलपति जी ने पुरस्कृत किया। जिनके नाम है–सर्व श्री डॉ॰ विष्णुदत्त जी राकेश (हिन्दी विभाग), प्रो॰ जबरसिंह जी सेंगर (इति॰ विभा॰) ब्र॰ देवकेतु एम॰ ए॰ द्वितीय वर्ष (अभिमन्यु की उपाधि दी गई), ननकू (माली), बलबीरसिंह (सेवक), डॉ॰ वासुदेव जी चैतन्य (वि॰ आयुर्वेद), सत्यप्रकाश (आयुर्वेद पंचम वर्ष, पं॰ हरिवंशजी वेदालंकार (विद्यालय), पं॰ प्रतापसिंह जी (अधिष्ठाता विद्यालय), ब्र· लोकेश कुमार (दशम श्रेणी), ब्र॰ सुरेन्द्रपाल पंचम श्रेणी, मुकन्दा (कर्मचारी), ब्र· विनय कुमार (विज्ञान-महा॰) रामदिया (सेवक, विज्ञान महा॰), प्रतापसिंह जी (कुलसचिव-कार्यालय) सत्यसिंह जी (कुलसचिव कार्या·) पं॰ रामेश्वर जी (गुरुकुल कार्यालयाध्यक्ष), वाचस्पति जी (गुरुकुल कार्यालय वरिष्ठ लिपिक), श्यामसिंह जी (कार्यालय जमादार), जयसिंह जी (शिक्षा कार्यालय)।

## गुरुकुल से अनेक पत्रिकाओं का नियमित प्रकाशन

**१–गुरुकुल–पत्रिका**:—समस्त पत्रिका प्रेमियों को प्रसन्नता होगी कि कुल के माण्य कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी की प्रेरणा से गुरुकुल की मुख्य मासिक पत्रिका 'गुरुकुल पत्रिका के नियमित रूप से नेहरू, श्रद्धानन्द दयानन्द, लाजपतराय, भगतसिंह एवं आर्यभट अंक आपके हाथों में पहुंच चुके हैं। आगामी अंक भी नियमित रूप से आपको प्राप्त होंगे। वर्षों से प्रकाशित इस पत्रिका को नियमितता में लाने के लिए पत्रिका से सम्बन्धित सभी महानुभाव धन्यवाद के पात्र हैं। विशेष रूप से गुरुकुल प्रेस के कार्य-कर्त्ता।

**२--शोध भारती**–विश्वविद्यालय-स्तर पर शोध-सम्बन्धी पत्रिका का अभाव प्रायः खटकने का विषय रहा ही है किन्तु अब इस समस्या का समाधान कर दिया गया है। अप्रैल मास से शोध भारती पुनः त्रैमासिक रूप में प्रकाश में आ चुकी है। एक प्रति का मूल्य ५) है। सम्पादक मण्डल निम्न है--प्रधान सम्पादक श्री डॉ॰ रामनाथ जी वेदालंकार। सम्पादक--डा॰ विष्णुदत्त जी राकेश, प्रबन्ध सम्पादक प्रो॰ जबरसिंह सेंगर, परामर्श मण्डल – डॉ॰ निगम, डॉ॰ अम्बिका प्रसाद, डा॰ विनोदचन्द्र डॉ॰ हरगोपाल, डॉ॰ नारायण शर्मा, प्रो॰ भारत भूषण।

**३–वैदिक पथ**–प्रसिद्ध इतिहास वेत्ता एवं गुरुकुल के भूतपूर्व कुलपति डा॰ सत्यकेतु जी विद्यालंकार के अथक प्रयास से श्रद्धानन्द शोध संस्थान की ओर से वैदिक-मैगज़ीन' की भांति ही त्रैमासिक अंग्रेजी 'वैदिक-पथ' का प्रकाशन अप्रैल मास से हो चुका है। प्रधान संपादक–डॉ॰ सत्यकेतु विद्यालंकार

आवासीय संपादक–प्रो० बुद्धदेव शर्मा, सम्पादक मण्डल––डॉ० रामनाथ वेदालंकार, प्रो० सदाशिव भगत, डॉ० हरगोपालसिंह, डॉ० राधेलाल वार्ष्णेय ।

४–ध्रुव पत्रिका, विद्यालय विभाग के छात्रों में साहित्यिक अभिरुचि पैदा करने के लिए छात्रों की ही मासिक 'ध्रुव पत्रिका' का प्रकाशन हो चुका है। सम्पादक-मंडल–श्री अरविन्द कुमार जी (वि· अध्यापक) तथा श्री विजय कुमार जी शास्त्री, । छात्र सम्पादक ब्र अनिल, ब्र लोकेश ब्र नरेन्द्र, ब्र० गणेश ।

५–प्रह्लाद पत्रिका–विद्या विनोद तथा इन्टर आदि के छात्रों मे नवीन स्फुरण एव साहित्यिक अभिरुचि विकसित करने के लिए कुलपति जी की प्रेरणा से इसी मास से प्रह्लाद–पत्रिका का प्रकाशन भी हो चुका है। सम्पादक-मण्डल इस प्रकार है–सर्व श्री प्रो०श्याम नारायण सिंह जी (इति वि ), प्रो· ओमप्रकाश जी मिश्र, छात्रसम्पादक–ब्र· अशोक विद्यालकार।

## स्नातक-मण्डल के क्रिया-कलाप

वार्षिकोत्सव पर नये पुराने सभी स्नातकों की व्यवसायाध्यक्ष डा० हरि प्रकाश जी आयुर्वेदालकार की अध्यक्षता मे सभा हुई । डा० निरूपण जी विद्यालकार (उपमन्त्री) ने अनेक विषय प्रस्तुत किए। सभा में सर्वसम्मति से विचार हुआ कि स्नातकों का एक परिचयात्मक ग्रन्थ तैयार किया जाए। इसके अतिरिक्त १९७६ के दिसम्बर मास में श्रद्धेय स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज की वलिदान अर्द्धशताब्दी का समायोजन दिल्ली में होने जा रहा है, उसमे गुरुकुल के स्नातक अधिक से अधिक सख्या मे पहुंचने का कष्ट करें ।

## डा० मेधार्थी जी का अनुपम कार्य

उत्सव पर ही एक स्नातक बंधु से ज्ञात हुआ कि गुरुकुल के स्नातक डॉ० मेधार्थी जी आयुर्वेदालकार लगभग २६ हजार आंखों के सफल आपरेशन कर चुके हैं। वर्तमाम समय मे वे बड़ौदा (गुजरात) मे कार्यरत हैं। गुरुकुल की ओर से स्नातक जी को बधाई है। इस विषय मे विशेष जानकारी श्री मुन्नालाल जी वानप्रस्थाश्रम ज्वालापुर से ली जा सकती है।

## दीक्षान्त समारोह पर वितरित विभिन्न उपाधियों का विवरण

विद्यालंकार–१३। वेदालकार–३। पी-एच· डी –७। एम ए :–हिन्दी ६। प्रा.भा·इति.–६। अंग्रेजी–५। गणित १५। मनोविज्ञान–४। दर्शन–२। सस्कृत–७। वेद–२। बी· एस.सी.–४५।

## दानात् प्रतिष्ठा लोकेऽस्मिन् ·······

इस मास दानवीर सेठ श्री कृष्ण कुमार जी विरला ने गुरुकुल के लिए २५००) का सात्विक दान प्रदान किया। गुरूकुल सेठ जी का हृदय से आभारी हैं। आशा है उनका प्रेम भाव और दान-भाव यथापूर्व बना रहेगा।

**अनुदान**—विद्यालय-विभाग के लिए सरकार से ५०००) का अनुदान प्राप्त हुआ । अनुदान के लिए धन्यवाद ।

## पर्वतारोहण–क्लब समाचार

पर्वतारोहण-क्लब गुरुकुल कांगड़ी के मन्त्री श्री राजेन्द्र प्रसाद सैनी ने २७ मार्च से २५ अप्रैल तक नेहरू पर्वतारोहण संस्थान उत्तरकाशी द्वारा चलाये गये ५० वें बेसिक कोर्स में भाग लेकर पर्वतारोहण के बारे मे ज्ञान प्राप्त किया । इस प्रशिक्षण के द्वारा रॉक क्लाइंबिंग, स्नो क्राफ्ट व आँइस क्राफ्ट का ज्ञान प्राप्त किया । २२ दिन वर्फ में रह कर १८००० फीट ऊंचे तक चढ़ाई की तथा २५ अप्रैल को समाप्त हुए प्रशिक्षण मे ए-ग्रेड सफलता प्राप्त की ।

---

## शोक समाचार

असीम दु.ख और शोक के साथ यह समाचार दिया जाता है कि गुरुकुल कार्यालय विभाग के पुराने अनुभवी, कर्मठ और सरल वृत्ति वाले कार्यकर्ता कोषाध्यक्ष श्री वैद्य भगवानदास जी का ४।५।७६ को असामयिक निधन हो गया । शोक में समस्त कार्यालय बन्द रहे । प्रभु दिवंगत आत्मा को शांति प्रदान करे ।

---

हमे यह समाचार देते हुए अत्यन्त हार्दिक दुःख है कि कुल सचिव कार्यालय के कार्यकर्ता श्री बाबूराम जी की धर्मपत्नी का असमय ही स्वर्गवास हो गया । समाचार पाकर सभी कार्यालय के कर्मचारियो ने दु.खी परिवार के लिए शोक सम्वेदना प्रकट की। डॉ० गंगाराम जी ने क्रिया-क्रम के लिए ५०) दिए । प्रभु से प्रार्थना है कि वह स्वर्गवासी की आत्मा को शांति प्रदान कर, श्री बाबूराम जी को इस असह्य दु.ख को सहने की शक्ति प्रदान करे ।

---

## गुरुकुल की डायरी १५ से ३० अप्रैल ७६ तक

१५. डा० रामनाथ जी वेदालंकार की अध्यक्षता में डा० राजेन्द्रप्रसाद छात्रावास में काव्य गोष्ठी ।

१७. श्री ओमप्रकाश, मुख्याध्यापक की अध्यक्षता में विद्यालय अध्यापकों की बैठक ।

२०. (क) विश्वविद्यालय भवन में एम ए , वेदालंकार, विद्यालंकार, विद्याविनोद आदि कक्षाओं की वार्षिक परीक्षाएं प्रारम्भ ।

(ख) विज्ञान महाविद्यालय में बी० एम० सी० की वार्षिक परीक्षाएं प्रारम्भ हुई ।

२१. वेद मन्दिर में विद्यालय की विद्याधिकारी की वार्षिक परीक्षाएं प्रारम्भ ।

२६. विद्यालय में प्रथम से अष्टम कक्षा तक की वार्षिक परीक्षाएं प्रारम्भ ।

२७. डा० राजेन्द्र प्रसाद छात्रावास के आश्रमाध्यक्ष श्री राजेन्द्र प्रसाद सैनी, नेहरू पर्वतारोहण सस्थान, उत्तरकाशी से प्रारम्भिक प्रशिक्षण में अ ग्रेड' लेकर वापस ।

रामाश्रय मिश्र
जन-सम्पर्क अधिकारी
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार ।